दिया—हाँ बहिन, बहू कह गई थी, उसे रोहिणी को दे देना। उस स्त्री ने कहा—उसमें सब तो ठीक था; पर एक विचित्र बात थी। दीदी ने पूछा—कैसी विचित्र बात? वह कहने लगी—उसे मैंने खोलकर एक दिन देखा तो उसमे एक जगह खूब हिफ़ाज़त से रेशमी रूमाल में कुछ बँधा हुआ मिला। मैं सोचने लगी यह क्या है। कौतूहलवश उसे खोलकर मैंने देखा। बहिन, कहो तो उसमें भला क्या रहा होगा? दीदी ने उत्तर दिया—गहना रहा होगा। उसने हँसकर कहा—नहीं गहना न था। वह तो एक अधजली मोमबत्ती का टुकड़ा था और उस पर लिखा हुआ था—'मूल्य एक गिनी।' क्षण-भर के लिए मैं ज्ञान-शून्य हो गया, फिर अपने हृदय के आवेग को न रोक-कर मैं उस कमरे में घुस पड़ा और चिल्लाकर कहने लगा—वह मेरी है; मुझे दे दो! कुछ स्त्रियाँ मुझे देखकर भागने लगीं। कुछ इधर-उधर देखने लगी। उस स्त्री ने अपना सिर ढाँपते-ढाँपते कहा—अच्छा बाबू मैं कल उसे भेज दूँगी। पर मैंने रात को ही एक दासी भेजकर उस टुकड़े को मँगा लिया। उस दिन मुझसे कुछ नहीं खाया गया। पूछे जाने पर मैंने यह कहकर टाल दिया कि सिर में दर्द है। बड़ी देर तक इधर-उधर टहलता रहा। जब सब सोने के लिए गये तब मैं अपने कमरे में आया। मुझे उदास देखकर कमला पूछने लगी—सिर का दर्द कैसा है? पर मैंने कुछ उत्तर न दिया, चुपचाप जेब से मोमबत्ती को निकालकर उसे जलाया और उसे एक कोने में रख दिया।

कमला ने पूछा—यह क्या है?

मैंने उत्तर दिया—झलमला।

कमला कुछ न समझ सकी। मैंने देखा कि थोड़ी देर में मेरे झलमले का क्षुद्र आलोक रात्रि के अंधकार में विलीन हो गया।

## श्रीमती शिवरानीदेवी

श्रीमती शिवरानीदेवी का जन्म १८६० ई० में इलाहाबाद जिले के एक ग्राम में एक कायस्थ परिवार में हुआ। बचपन में कुछ विशेष शिक्षा तो नहीं पाई, पर अपने माता-पिता से एक दृढ़ता और विशाल हृदयता पाई जो उनके जीवन की सबसे बड़ी निधियाँ हैं। विवाह आपका स्व० प्रेमचन्द से हुआ और उन्हीं की प्रेरणा से आपने कहानियाँ लिखना शुरू किया जिसमें से पहली रचना १९२७ ई० में प्रकाशित हुई। तब से आप निरन्तर कहानियाँ लिखती जाती हैं। प्रधानतः आप एक कहानी-लेखिका हैं। आपकी कहानियाँ अधिकतर भारत के नारी जीवन से ही सम्बन्ध रखती हैं और आपकी पात्रियाँ बड़ी दृढ़चरित्र की तथा निर्भीक और वात्सल्यपूर्ण होती हैं। सामाजिक कुरीतियों के चित्रण में श्रीमती शिवरानी देवी को बड़ी सफलता मिली है। सभी कहानियों के अन्दर किसी सामाजिक अवगुण के खिलाफ़ आवाज़ उठाई गई होती है। प्रस्तुत कहानी में ऐसा नहीं है। यह एक भावना-प्रधान कहानी का उत्कृष्ट उदाहरण है।

आपके कहानियों के दो संग्रह 'नारी हृदय' तथा 'कौमुदी' प्रकाशित हुए हैं।

## बीती यादें

भादों का महीना था। महेशा अपने मैके गई। दो-तीन बच्चों को पति के पास छोड़ कर वह अकेली ही गई। वहाँ गई तो थी चार-पाँच रोज का वादा करके, लग गये तेरह दिन। जब वह तेरह दिन बाद घर आई, तो पतिदेव बोले—झल्लाए हुए बैठे थे—क्यों जी, तुम्हारी क्या आदत है। जाती हो तीन दिन को कहके, लगा देती हो तेरह दिन! महेशा, उनके इस तरह नादिरशाही हुक्म पर, बोली—साहब, मैं गई थी! मैं ही तो अकेली गई थी। तेरह दिन नहीं, तेरह महीनें लगा देती!

पति—अरे बाबा, तो तुम अपने बच्चे छोड़ गई थीं मेरे मत्थे। कैदी छोड़ कर मुझे गई थीं।

महेशा—बच्चे मैंने कहीं से लाकर पटक दिये हैं! बच्चे! 'तुम्हारे बच्चे! तुम्हारे बच्चे!' बच्चों का मैंने ही ठेका ले रखा है!

पति—तो फिर कह तो गई होतीं, कि मैं बच्चे ही पालता बैठे-बैठे!

महेशा—जब मैं काम नहीं करती थी, तो मेरे ऊपर कोई जिम्मे-

दारी नहीं। जब मै यहाँ थी ही नहीं—तो मेरे ऊपर कोई जिम्मेदारी भी नही!

जब महेशा बहुत गर्मा चुकी तो पतिदेव कुछ नर्म पड़े। बोले—महेशा, तुम नहीं जानती हो, बच्चे पुरुषो के पालने की चीज़ नहीं। तुम्हारे चले जाने की वजह से बच्चो को भी तकलीफ़ हुई, मुझे भी। और फिर तुम्ही ने तो सारे घर का काम अपने ज़िम्मे लेकर मुझे निकम्मा बना दिया है! एक तरह से, दफ़्तर के अलावा मुझसे और कोई काम हो ही नहीं सकता। इस पर डर भी रहा था कि बच्चे शिकायत करेंगे कि हमें तकलीफ़ हुई, और हमें पीटा। यह भी डर ऊपर से था।

जब पतिदेव अपनी परवशता बता चुके, तब महेशा ने भी अपने न आने का कारण बताया, और बोली, कि आख़िर अगर शुरू से ही तुम साधारण तरह से बात करते, तो क्यों यह उलझन होती हम दोनों में। एक दूसरे से क्यों हम उलझ पड़ते! पुरुषों का स्वभाव कुछ लंठ-सा होता ही है, और क्यो न हो! उनकी छठी की घुटी में यह डाल कर पिला दिया जाता है कि तुम स्त्रियों पर शासन करना। बात दोनों की एक ही निकलती है। मसलहत दोनों की एक है। फिर बाद को आकर आख़िर वही हुआ, जैसें कि होना चाहिए था। बाक़ी वही तू-तू मैं-मैं की बात। शायद खुदा के यहाँ सहनशीलता जब बँट रही थी, उस समय भी दो पुरुष मिलकर आपस में तू-तू मैं-मैं ही करते रह गये होंगे।

पतिदेव महाशय बोले— तो उसमें तुम कौन तू-तू मैं-मैं करने में

कम हो!—तो इसका मतलब यह कि जब खुदा के यहाँ बँट रही थी सहनशीलता, तो उसे फ़रिश्तों ने ही पाया होगा, क्योंकि यहाँ स्त्री-पुरुषों में तो किसी ने नहीं पाया।

—अच्छा साहब, मेरा क़िस्सा सुनिये, मैं क्यों नहीं आई। बाढ़ के लिए बिहार मशहूर जगह है। पानी, इस क़दर बरसा, कि सड़को पर नावें चलती थीं। उसमे, जिस रोज़ पानी बरसा, उस रोज़ मेरे मायके में मेरे भाई और भावजों को नींद ऐसी आई थी, जैसी मौत की नींद हो। मौतवाली नींद कहूँ, कि शराबी के नशेवाली। हम सब पानी में भीग गये। फिर भी किसी ने उठने का नाम न लिया। पानी में भीगने की वजह से जैसे सारा बदन ठंडा हो गया था। मैंने चारपाई में पड़ी-पड़ी अपनी भावज से खाने की तम्बाकू माँगी। शायद आँखें खोले तम्बाकू माँगी होती, तो कहीं और ठंड लग जाती!—यही ख़याल रहा होगा। क्योंकि आँख बन्द ही थी मेरी। भावज तो वहाँ मौजूद नहीं थी। भाई को तो दो-तीन आवाज़ देने के बाद, मेरे बड़े भाई बोले—अरे, तू देखती नहीं है सारे घर में पानी ही पानी तो भर गया है। भावज तेरी-ऊपर है, छत पर। सब नालियाँ बन्द पड़ी हैं, और पानी चारों तरफ़ मकान में भरा हुआ है। मैंने यह सुन करके आँखें खोलीं। यह, वहाँ की, घटना देखती हूँ, तो पानी-पानी भरा हुआ है। वह तो कहो, ऊँचा बरामदा था, नहीं तो मैं भी उतरा चली होती।

दूंसरी तरफ़ के बरांडे में पानी ही पानी था। सब सामान उसी में फैल गया था। मैंने घबराकर भैया से पूछा—आख़िर यह पानी कहाँ से आ गया है!

भाई बोले—अरे, पानी बरसा, बेवकूफ़, और कहाँ से आ गया है !

मै बोली—अरे, मैं जानती हूँ कि पानी बरसा है। मैं पूछती हूँ कि यह पानी जमा क्यों हो गया है। बेवकूफ मुझी को बनाते हैं।

वह बोले—अरे साहब, चार नालियाँ हैं इस मकान में। चारों भरी पड़ी हैं। जब रोशनदान तक पानी आ गया, तो नीचे पानी आया : जो कमरे भरे हुए हैं।

मैं बोली—तो नालियाँ खोलकर ठीक क्यों नहीं कर देते। खड़े-खड़े तमाशा क्या देख रहे हैं।

बोले—अरे भाई, मकान तो मैंने बनवाया, मगर मैंने न समझा कि इसकी नाली कमबख्त कहाँ है।

अपने छोटे भाई का नाम लेकर बोले—अरे वह रहता था, सब नाली-वाली देखता था।

मैं बोली—नौकर भी नहीं कोई आया ?

आप बोले—इस पानी में कहाँ से नौकर आयेगा, भाई। जब तुम आँख बन्द किये तम्बाकू माँगती हो, तो नौकर भी तो आदमी ही है।

मैं बोली—तो फिर मेरी समझ में नहीं आता कि आख़िर होगा क्या !

भाई बेचारे रिटायर्ड वकील, बोले—चाहें डूबें, चाहे रहें, बाबा : मेरे मान का कुछ नहीं।

सुनिये साहब, मैंने जब यह सब सुन लिया तो मैं उठी फिर। अपने अन्दाज़ के ज़रिये से मैंने नालियाँ साफ कीं। पानी नीचे गया। यहाँ से लौटने के बाद हम चार के चार आदमी—एक बूढ़ा भी बेचारा

आ गया था, वह भी बेचारा भीग गया।

भाई और मेरी भावज तो जैसे डूबने के लिए तैयार बैठे हुए थे। मुझे वहाँ से लौटने के बाद—नहाना क्या था, सूखे कपड़े पहनने थे।

सर्दी के मारे दाँत तो अपने ही कटकटा रहे थे। वहाँ से लौटने के बाद, सूखे कपड़े पहनने के बाद, आग मैंने जलाई। भैया बेचारे बार-बार बीड़ी पीते। उन्हीं के साथ उनका नौकर भी बीड़ी पीता। भारी-भरकम शरीर, तिसपर बुढापे की उमर। मैं जब तापने लगी, तो मुझे खयाल आया कि ये लोग तो पानी में अभी तक उसी तरह बैठे हुए हैं। पानी अभी उसी तरह मूसलाधार बरस रहा था। मैंने कई आवाज़ें लगाईं। फिर भी उन्होने शायद मेरी आवाज़ नहीं सुनी थी। इशारे से मेरी तरफ़ आये भाई और मेरी भावज। बोले क्या है?

मैं बोली—क्या है! आप लोगों ने नशा खा लिया है क्या? आप लोग सूखे कपड़े क्यों नहीं पहनते हैं।

भैया बोले—मैं तो बीड़ी इस वजह से पी रहा था, कि शायद बदन में कुछ गर्मी आये, पाखाने जाऊँ।

मैं बोली, कि—अगर सिगरेटों से ही गर्मी आ गई होती बदन में लोगों के, तो ये जो बड़ी-बड़ी मिलें हैं, ऊलन की, ये बन्द हो गई होतीं, कभी की।

ग़रज़ कि वे तीनों आदमी आ करके, सूखे कपड़े पहन-पहन करके वहीं आग के सामने घेरकर बैठ गये।

उनका बूढ़ा नौकर, जब शायद मुझे कहते सुना, तो शायद उसके भी अक़ल में आ गई बात। एक अंगोछा पहनकर, और ऊपर से एक मैली चादर डालकर, वह भी उसी बग़ल में बैठ गया आग के। नौकर को बैठे पाँच मिनट भी नहीं बीता होगा, कि उनके घर में छोटे-छोटे कई बच्चे थे ; उन्होंने आवाज़ देना शुरू किया—'ओ, चंदरवा !' ( नौकर का नाम चंदरवा था ) 'ओ चंदरवा ! काम करने के समय, तू कहाँ आग बैठे-बैठे ताप रहा है ?'

नौकर बेचारा था तो नौकर ही। उठकर बेचारा चुपके से चला गया। ये शब्द भाई को बहुत बुरे लगे। मुझसे बोले—न मालूम हिन्दुस्तान की सभ्यता कहाँ चली गई। अब आजकल के आदमियों को ऐसा मालूम होता है इन्सानियत रह ही नहीं गई। कम से कम सत्तर बरस का यह बूढ़ा होगा। बेचारे के घर कोई है नहीं। काम करता है पेट की रोटी के लिए। और ये बच्चे समझते हैं कि इनके चचा हमी हैं। तुमको याद होगा, अपना हम लोगों का बचपन—कि अपने से बड़े, चाहे वे बेटे ही लगते थे, तब भी उनको भैया करके सम्बधोन करते थे। उसके साथ यह भी ख़याल किया जाता था, कि आख़िर उसकी यह उमर है। ज़रा-ज़रा से काम के लिए उनसे कहते भी नहीं बनता था। यह ख़याल होता था, कि यह अपने से कितना बूढ़ा है। और फिर आजकल इन लोगों का नियम हो गया है, उसी तरह नौकर इन लोगों को चाहते भी तो नहीं हैं।

मैं बोली—भैया, वह ज़माना ही दूसरा था। अब मा-बाप का लिहाज़ तो करते ही नहीं, नौकरों का लिहाज़ कौन करता है !

इन सिलसिलो में बात हो रही थी कि उसी में भाई ने कहा :

'तुम को याद है न, जब एक नलका बुआ आझनी थी। उसके लिए हम पैसा चोरी करते थे। जिसके पीछे अम्मा ने एक दफा हम दोनों को पीटा था।'

मैं बोली—व्यर्थ ही पीटा था अम्मा ने। कौन हमने अपने लिए पैसे चुराये थे।

भाई—आखिर नलका बुआ से हम लोगों को क्या सनेह था। वह बुड्ढी औरत !

अरे भैया -मैं बोली--वह बड़ी अच्छी-अच्छी बातें बताती थी। मैं तो उन दिनों को अब याद करती हूँ, सोचती हूँ, वही दिन अगर फिर आ जाते, बड़ा अच्छा होता।

भाई बोले—अरे पागल है, वे दिन आते हैं कहीं से। गये दिन कहीं लौटकर आते हैं फिर से।

मैं बोली—पहले के ज़माने की औरतों का किस्सा नलका बूआ बता ले जाती थीं, किस समय स्त्रियाँ चरखा कातती थीं, किस समय गोबर पाथती थीं, किस समय खाना पकाती थीं, किस समय क्या करती थीं, दिनभर की दिनचर्या वह बताती थीं।

भैया बोले--अरे पागल, कोई कहानी तो रहती नहीं थी।

मैं बोली--अरे भैया, कहानी न होते हुए भी कहानी से ज्यादा मज़ा आता था। बीती हुई बातें कहानी से भी ज्यादे मनोरंजक हो जाती हैं।

भैया बोले--अरे भाई, वजह यह है, न पहली-सी आदमी की

उम्र रह जाय, न पहली-सी कहानी। क्योंकि जो उम्र बीत गई, वह तो वापिस नहीं आती। उसी की कहानी सुन करके इन्सान का मनोरञ्जन होता है।

मैं बोली—भैया, वही समय फिर आ जाय, तो मैं तो बड़ी खुश हूँ।

भैया बोले—अरे बेवकूफ वह समय आ कैसे जाय! ज़बरदस्ती सब कुछ रहते हुए वह समझ तो नहीं रहेगी, और न वह उत्साह रहेगा। जब ये दो चीजें वे नहीं हैं, तो कैसे वह समय आ सकता है!

वह नौकर धीरे से आकर—फिर भी वहीं आकर—हम लोगों की बातें सुन रहा था और यही सुनते-सुनते उसकी आँखों से आँसू गिरने लगे। मैं बोली—चन्दर भैया तू क्यों रोने लगा?

बोला—कुछ नहीं, बिटिया, सोचता हूँ कि इस ज़िन्दगी में मेरी अँधियारी रात है। जैसे आप लोग बैठे अपने बचपन की कहानी कह रहे हैं; मेरे तो तीन पन बीत चुके, चौथा है। उन्हीं की याद करते-करते सोचता हूँ, कि अब जीवन है क्या! हरियाली तो कभी आने की नहीं। सुनसान निर्जन। यही जीवन का लेखा हो गया है। अब तो मैं मालिक से यही प्रार्थना करता हूँ, कि जब तक ज़िन्दा रहूँ तब तक इन्हीं के दुआरे पड़ा रहूँ। जो कुछ मुझसे सेवा हो सके, करता रहूँ।

यही कहता हुआ उसने भैया के पैरों पर गिरना चाहा। भैया खुद रो पड़े।

बूढ़ा बोला—सरकार आप काहे का रोवत हैं?

भैया बोले—अरे भाई, वही अँधियारी रातें हम लोगों के लिए भी

तो तैयार हो रही हैं।

महेशा का पति सुनकर बोला—सच है बूढ़े का कहना। जो दुनिया में जन्म लेता है, वह...एक दिन सबके लिए वही अँधियारी रात है।

यही कहते-कहते महेशा और महेशा के पति दोनों रो पड़े। बोले—जो जन्म लेता है, एक दिन अँधियारा उसके लिए ज़रूर आता है। *



* सच्ची घटना के आधार पर।

## जैनेन्द्रकुमार

आपका जन्म १६०५ में एक प्रतिष्ठित जैन परिवार में हुआ। आपने सबसे पहिले १६२८ में कहानियाँ लिखनी प्रारम्भ कीं जिन्हें जनता ने बहुत आदर से लिया। सचमुच ही कहानी कहने की आपमें आसाधारण प्रतिभा है। हिन्दी के प्रमुख कथाकारो में इस समय आपका स्थान बहुत ऊँचा है। भाषा का इतना सुन्दर गठाव भी कम ही देखने में आता है। आप मुख्यतया मनोवैज्ञानिक कहानियों के लेखक हैं। इस रूप में आप बेजोड़ हैं।

आपके कई उपन्यास 'परख', 'सुनीता', 'त्याग-पत्र', 'कल्याणी' तथा कहानी-संग्रह जैसे 'वातायन', 'एक रात', 'नीलमदेश की राजकन्या'; दो निबन्ध और विचार-सग्रह 'जैनेन्द्र के विचार' और 'प्रस्तुत प्रश्न' प्रकाशित हो चुके हैं।

कहानीकार, उपन्यास लेखक और विचारक के रूप में आप हिन्दी भाषा के लिए एक स्थायी देन हैं।

बाहुबली

बहुत पहले की बात कहते हैं। तब दो युगों का सन्धि-काल था। भोग-युग के अस्त में से कर्म-युग फूट रहा था। भोग-काल में जीवन-मात्र भोग था। पाप-पुण्य की रेखा का उदय न हुआ था। कुछ निषिद्ध न था, न विधेय। अतः पाप असंभव था, पुण्य अनावश्यक। जीवन बस रहना था। मनुष्य इतर प्रकृति के प्रति अपने आप में स्वत्व का अनुभव नहीं करने लगा था और प्रकृति भी उसके प्रति पूर्ण वदान्य थी। वृक्ष कल्पवृक्ष थे। पुरुष तन ढाँकने को वल्कल उनसे पा लेता, पेट भरने को फल। उसकी हर बात प्रकृति ओढ़ लेती। विवाह न था और परस्पर सम्बन्धों में नातों का आरोप न हुआ था! स्त्री, माता, बहन, पत्नी, पुत्री न थी; वह मात्र मादा थी। और पुरुष नर। अनेक थलचर प्राणियों में मनुष्य भी एक था और उन्हीं की भाँति जीता था।

उस युग के तिरोभाव में से नवीन युग का आविर्भाव हो रहा था। प्रकृति अपने दाक्षिण्य में मानों कृपण होती लगती थी। उस समय विवाह ढूँढ़ा गया। परिवार बनने लगे, और परिवारों से समाज।

नियम-कानून भी उठे। 'चाहिए' का प्रादुर्भाव हुआ और मनुष्य को ज्ञात हुआ कि जीना रहना नहीं है, जीना करना है। भोग से अधिक जीवन कर्म है और प्रकृति को ज्यों का त्यों लेकर बैठने से नहीं चलेगा। कुछ उस पर संशोधन, परिवर्धन, कुछ उस पर अपनी इच्छा का आरोप भी आवश्यक है। बीज उगाना होगा, कपड़े बनाने होंगे, जीवन-संचालन के लिए नियम स्थिर करने होंगे और जीवन-संवृद्धि के निमित्त उपादानों का भी निर्माण और संग्रह कर लेना होगा। अकेला व्यक्ति अपूर्ण है, अक्षम है, असत्य है। सहयोग स्थापित करके परिवार, नगर, समाज बनाकर पूर्णता, क्षमता और सत्यता को पाना होगा।

ठीक जब की बात कहते हैं तब व्यक्ति व्यष्टि-सत्ता से समष्टि-सिद्धि की ओर बढ़ चला था। राजा जैसी वस्तु की आवश्यकता हो चली थी। पर राजा जो राजत्व की संस्था पर न खड़ा हो, प्रजा की मन्यता पर खड़ा हो। यह तो पीछे से हुआ कि राजत्व संस्था बनी और शिक्षा और न्याय, विभाग रूप में, शासन से पृथक् हुए। नगर बन चले थे और जीवन-यापन नितान्त स्वाभाविक कर्म न रह गया था। उसके लिए उद्यम की आवश्यकता थी।

२

इस भाँति प्रथम राज्य बना और प्रथम राजा हुए श्री आदिनाथ। उनके दो पुत्र थे, दो पुत्रियाँ। पुत्र भरत और बाहुबली, पुत्रियाँ ब्राह्मी और सुन्दरी।

अवस्था के चतुर्थ खण्ड में ज्येष्ठ पुत्र को बुलाकर श्री आदिनाथ ने कहा—पुत्र, अब तुम यह पद लो। मुझे अब दीक्षा लेनी चाहिए।

भरत ने कहा—महाराज ।

आदिनाथ ने कहा—तुमको पहला चक्रवर्ती होना है । इस राज्य से बाहर भी बहुत से प्रान्त हैं, जिनको व्यवस्थित शासन तुम्हें देना है । मैं तो लोगों के मान लेने से उनका मुखिया हो गया था । उनको मुझे राजा कहने में सुख मिला । मैंने कहा, अच्छा । लेकिन तुमको साम्राज्य बनाना है । अपने लिए नहीं, लोगों में एकत्रता लाने के लिए । तुमको विजय-प्रसार का कर्तव्य भी करना होगा ।

भरत ने कहा—महाराज, आप दीक्षा क्या लें ! मैं विजयध्वज फहरा न आऊँ और अपने को समर्थ न समझ लूँ तब तक आप अपना आशीर्वाद मुझ पर से न उठावें ।

आदिनाथ ने कहा—पुत्र, अब समय आता जाता है कि राजा शासक अधिक हो, प्रजा का हमजोली उतना न हो । राजैश्वर्य से युक्त राजा को देखकर प्रजा समझती है कि उसने कुछ पाया है । तब तक उसका चित्त तुष्ट नहीं होता । मैं तो प्रजा के निम्नतिनिम्न जन से अपना हमजोलीपन नहीं तज सकता । किन्तु तुम्हारे लिए यह अनिवार्य नहीं है । तुम राजपुत्र हो । मैं तो साधारण पिता का पुत्र हूँ और जिस पद से शासन की आशा है, उसके सर्वथा अयोग्य बन जाना चाहता हूँ । मुझे लोगों के दुःख में जाना चाहिए और मुझे उस मार्ग में से चलकर अपना कैवल्य पा लेना चाहिए ।

भरत ने निरुत्तर होकर सिर झुका लिया ।

अगले दिन आदिनाथ ने दीक्षा ले ली । समस्त वस्त्राभरण और नगर त्याग कर वे निर्ग्रन्थ विहार कर गये । और भरत, चुप मन, जय-

यात्रा पर चल दिये।

पृथिवी के छहों खण्डों पर विजय स्थापित कर और बहुभाँति के मणिमुक्ता, हय-गज और कन्या सुन्दरियों की भेंट से युक्त भरत धूम-धाम के साथ नगर को लौट कर आये।

किन्तु जब भरत नगर में प्रवेश करने लगे तब विचित्र घटना हुई। चक्रवर्ती का शासन-चक्र नगर के भीतर प्रविष्ट नहीं होता था। प्रत्येक द्वार से नगर में प्रवेश करने के यत्न किये गये, किन्तु शासन-चक्र ने साथ न दिया। इस पर लोगों को बहुत अचरज हुआ। राजगुरु के शरण में जाकर इसके कारण के विषय में उन्होंने जिज्ञासा की। गुरु ने बताया कि इस नगर में एक व्यक्ति है जो अविजित है। उस पर जब तक विजय न पायी जाय तब तक चक्रवर्तित्व अखण्ड नहीं होता। और उस समय तक यह शासन-चक्र नगर में प्रवेश न करेगा। राजगुरु ने यह भी बताया कि, अभी तक जिन पर किसी ने विजय नहीं पाई है, ऐसे व्यक्ति राजकुमार बाहुबली हैं।

भरत ने पूछा—गुरुदेव, तब क्या बाहुबली से मुझे युद्ध करना होगा?

राजगुरु ने कहा—राजन्, तब तक चक्रवर्तित्व असिद्ध है।

भरत ने कहा—किन्तु मैं चक्रवर्ती नहीं होना चाहता।

राजगुरु ने कहा—राजर्षि, यह आपकी व्यक्तिगत इच्छा-अनिच्छा का प्रश्न नहीं है। यह राजकारण का प्रश्न है।

भरत ने कहा—गुरुदेव, क्या भाई से भाई को लड़ना होगा?

गुरुदेव ने कहा—राजन्, राजकारण गहन है। राजकारण-धर्मी का कौन भाई है, कौन भाई नहीं है?

भरत नतमस्तक हुए।

* * *

पाँच युद्धों-द्वारा शक्ति-परीक्षण का निश्चय हुआ। दृष्टियुद्ध, जलयुद्ध आदि, और अन्त में मल्लयुद्ध।

आरम्भ के चारों युद्धा में बिना प्रयास बाहुबली ही जयी हुए। बाहुबली इस विजय से विशेष उल्लसित नहीं दिखाई देते थे, न भरत विशेष उदास। मल्लयुद्ध अन्तिम युद्ध था और उसके समय प्रजा की उत्सुकता इस भाई-भाई के द्वेष-हीन युद्ध में बहुत बढ़ गई थी।

मल्लयुद्ध में कुछ देर के बाद बाहुबली ने भरत को दोनों हाथो पर ऊपर उठा लिया। इस समय दर्शकों के प्राण कण्ठ में आ बसे थे। वे प्रतिपल आशंका करने लगे कि चक्रवर्ती भरत अब धरती पर चित आ पड़ते हैं। किन्तु बाहुबली ने धीमे-धीमे अपने हाथों को नीचे किया और भरत पृथिवी पर सावधान खड़े दिखाई दिये। तदनन्तर नतशिर होकर बाहुबली ने दोनों हाथों से अपने बड़े भाई के चरण हुए।

भरत ने भी बाहुबली को अपनी छाती से लगा लिया, कहा—बाहुबली, विजयी होओ। मुझे तुम पर गर्व है और मैं तुम्हारी विजय पर हर्षित हूँ। तुम सामर्थ्यशाली बनो।

बाहुबली ने कहा—यह आप क्या कहते हैं? आप ज्येष्ठ हैं, योग्य हैं और मैं एक क्षण के लिए भी राज्य नहीं चाहता।

भरत ने कहा—भाई बहुबली, वह तुम्हारा है। तुम उसके विजेता हो, उसके पात्र हो। और मैं अपना हृदय दिखा सकूँ तो तुम जानो, मैं कितना प्रसन्न हूँ। तुम राजा बनो, मुझे अमात्य बनाओ,

सेनापति बनाओ, अथवा जो चाहो सेवा लो।

बाहुबली ने हाथ जोड़कर कहा—भाई, मुझे राज्य की इच्छा नहीं है। इस विषय में आप राज्य-पालन का कर्तव्य मुझ पर न डालें। मैं दीक्षा लेना चाहता हूँ। मुझे राज्य आदि नहीं चाहिये।

भरत ने बहुत कहा। परन्तु बाहुबली दीक्षा लेकर बन की ओर चले गये। भरत चुपचाप राज्य-रक्षा और राजत्व पालन में लग गये।

३

बाहुबली ने घोर तपश्चरण किया—अति दुर्द्धर्ष, अति कठोर, अति निर्मम। वर्षों वे एक पैर से खड़े रहे। महीनों निराहार यापन किये। सुदीर्घ काल तक अखण्ड मौन साधे रक्खा। बरसों बाहर की ओर आँख खोलकर देखा तक नहीं।

उनकी इस तपस्या की कीर्ति दिग्दिगंत में फैल गई। देश-देश से लोग उनके दर्शन को आने लगे। भक्तों की संख्या न थी। उनकी महिमा और पूजा का परिमाण न था।

किन्तु बाहुबली भक्तों और उनकी पूजा से विमुख होकर घोरे-से घोरतर निर्जन दुष्प्राप्य एकान्त में चले जाते थे। एक स्थान पर एक बार अडिग, एकस्थ, एकाकी इतने काल तक खड़े रहे कि उनके सहारे वाल्मीक जम गये, बेलें उठकर शरीर को लपटने लगीं। उन वाल्मीकों में कीड़े-मकोड़े ने घर बना लिये।

इस कामदेवोपम सर्वाङ्ग-सुन्दर बलिष्ठ पुरुष ने निदारुण कायक्लेश में वर्ष के वर्ष बिता डाले। लोग देखकर हा-हा खाते थे और निस्तब्ध रह जाते थे। उसकी स्पृहणीय काया मिट्टी बनी जा रही थी। स्त्रियाँ

उस निमीलित-नेत्र, मग्न-मौन, शिला की भाँति खड़े हुए पुरुष-पुंगव के चरणों को धो-धोकर वह पानी आँखों लगाती थी। उसके चरणों के पास की मिट्टी औषधि समझी जाती थी। पर वह सब ओर से विलग अनपेक्ष, बन्द आँख, बन्द मुख, मलिन-देह, कृश-गात, तपस्या में लीन था।

यह था, पर कैवल्य उसे नहीं प्राप्त हुआ, नहीं हुआ। ज्ञानी लोग इस पर किंविमूढ़ थे।

* * * *

जीवन्मुक्त भगवान् आदिनाथ से लोगों ने पूछा—भगवान्, दीर्घ-काल से कुमार बाहुबली अतिशय कठोर तपश्चर्या कर रहे हैं। आपको ज्ञात तो है?

भगवान् बोले—हाँ ज्ञात है।

'उससे हमारा हृदय काँपता है। आप उन्हें इससे विरक्त करेंगे?'

भगवान् ने कहा—नहीं। एक निष्ठा के साथ जो किया जाता है उससे किसी का अपकार नहीं होता।

लोगों ने पूछा—किन्तु भगवान्, कुमार बाहुबली को अब तक कैवल्य-सिद्धि क्यों नहीं हो सकी?

भगवान् ने कहा—यह तुम पीछे जानोगे।

४

भरत राज्यशासन चला रहे थे। प्रथम चक्रवर्ती भरत के ऐश्वर्य का पार न था। मणि-माणिक-मुक्ता की दीप्ति से उनका परिच्छद जगमग होता था। उनके नाम का आतङ्क दिग्दिगन्त में छाया था। सब प्रकार

के सुख-विलास और आमोद-प्रमोद के साधन उनके संकेत पर प्रस्तुत थे। और वे अपने अखंड निष्कण्टक चक्रवर्तित्व का उपभोग कर रहे थे।

इसको भी वर्ष के वर्ष हो गये।

एक दिन भगवान् आदिनाथ के पास पहुँच कर भरत ने कहा—भगवान्, भाई बाहुबली को यह अधिकार मिला कि वह मुझको छोड़कर और राज्य को छोड़कर स्वाधीन रहें और सत्य को पाएँ। जो मेरे अधिकार में नहीं आता था, जो बाहुबली का हो गया था, उस राज्य को लेने को मैं रह गया। मेरे लिए अस्वीकार करने को तनिक भी अवकाश नहीं छोड़ा गया। मुझे शिकायत नहीं है। लेकिन मैं आपसे पूछता हूँ, क्या मैं अब दीक्षा नहीं ले सकता?

भगवान् ने कहा—ले सकते हो। अगर सत्य की खोज और सत्य की उपलब्धि राजत्व के द्वारा तुम्हारे निकट अगम्य बन गई है, तो तुम उसे अवश्य तज सकते हो। और मैं कह सकता हूँ—अगम्य बन जाना भी चाहिए। तुम पचास वर्ष से ऊपर के हुए न?'

भरत संतुष्टचित्त महलों को लौट आये। और दो दिन बाद घोषणा हो गई कि चक्रवर्ती अब दीक्षा लेंगे।

नगरवासियों में विकलता छा गई। साम्राज्य के प्रान्त-प्रान्त से विरोध में अनुनय-प्रार्थनायें आईं। किन्तु भरत ने एक प्रतिनिधि-सभा को अपना उत्तराधिकार देकर दीक्षा ले ली।

और, राज्याभरण उतारते-उतारते मुहूर्त के अन्तर में उन्हें निर्मल कैवल्य की उपलब्धि हो गई।

लोगों ने क्लिष्ट भाव से भगवान् आदिनाथ की शरण में जाकर पूछा—भगवन्, यह क्या बात है? कुमार बाहुबली ने कितना घोर कार्योत्सर्ग झेला, कैसा दुर्द्धर्ष तपश्चरण किया, आरम्भ से उन्होंने सब सुखों का विसर्जन किया, किन्तु उनको कैवल्य प्राप्त नहीं हुआ। और चक्रवर्ती भरत ने जीवन के अधिक भाग में ऐश्वर्य ही भोगा, प्राचुर्य ही देखा, विलास पाया। उनको राज-चिह्न उतारते-उतारते परम ज्ञान की प्राप्ति हो गई! भगवान्, बताइए यह कैसे हुआ? हमारा चित्त भ्रान्त है।

भगवान् ने सदय भाव से कहा—बाहुबली अविजित है। यह वह बेचारा नहीं भूल सका है।

लोगों को अनाश्वस्त पाकर खिन्न स्मित के साथ भगवान् ने फिर कहा—बाहुबली के मन में से एक फाँस नहीं निकली है। वही एक शल्य उसकी मुक्ति में काँटा है। उसके चित्त में यह खटक बनी हुई है कि जिस भूमि पर वह खड़ा है वह भरत के राज्यान्तर्गत है।

* * * *

बाहुबली के कानों में जब यह बात पहुँची, मन का काँटा एकदम निकल गया। जैसे एक साथ ही वे स्वच्छ हो गये। आँखें खुल गईं, मौन-मुख मुस्करा उठा। उस मुस्कराहट में मन की अवशिष्ट ग्रन्थि खुलकर बिखर गई और मन मुकुलित हो गया।

उनके चहुँ ओर वन में उस समय असंख्य भक्त नर-नारियों का मेला-सा लगा था। उन सबको अब उन्होंने अस्वीकार नहीं किया, उनका आवाहन किया। अपने आराध्य की यह प्रसन्न-वदन-मुद्रा देखकर

लोगों के हर्ष का पारावार न था। बाहुबली ने अपने को उनके निकट हर तरह से सुगम बना लिया। कहा—भाइयो, तुमने इस बाहुबली को आराध्य माना। उसकी आराध्यता समाप्त होती है। तपस्या बन्द होती है। तुमने शायद मेरे काय-क्लेश की पूजा की है। अब वह तुम मुझ में नहीं पाओगे। इसलिए मुझे आशा है कि तुम मुझे पूजा देना छोड़ दोगे। और यदि मेरी अप्राप्यता का तुम आदर करते थे, तो वह भी नहीं पाओगे। मैं सबके प्रति सदा सुप्राप्त रहने की स्थिति में ही अब रहूँगा।

बाहुबली ने निर्मल कैवल्य पाया था। ग्रन्थियाँ सब खुल गईं थीं। अब उन्हें किसी की ओर से बन्द रहने की आवश्यकता न थी। वे चहुँ ओर खुले, सब के प्रति सुगम रहने लगे।

यह देख, धीरे-धीरे भक्तों की भीड़ उजड़ने लगी और परम योगी बाहुबली की शरण में अब शान्ति के लिए विरल ज्ञानी और जिज्ञासु लोग ही आते थे।

## सियारामशरण गुप्त

आपका जन्म १८९५ ई० में हुआ। आपने पहले-पहल कहानियाँ १९२८ ई० में लिखना प्रारंभ कीं। आप प्रधानतः कवि हैं और आपका जन्म भी एक ऐसे परिवार में हुआ है जिसे श्रीमैथिलीशरण गुप्त जैसे प्रथम श्रेणी के कवि को जन्म देने का सौभाग्य प्राप्त है। कहानी लेखक भी आप कवि की ही भाँति सफल हैं। इसके अतिरिक्त आपने उपन्यास भी लिखे हैं। आपके निबन्धों का भी एक संग्रह प्रकाशित हो चुका है। मार्मिक लघु-कथा लिखने में आप विशेष सिद्ध-हस्त हैं। आपकी कहानियों की सादगी और उनकी मार्मिकता ही बरबस पाठक को अपनी ओर खींचती है।

आपकी कविताओं के संग्रह 'अंतिम आकांक्षा', 'पुण्यपर्व' आदि; उपन्यास 'गोद' 'नारी' आदि; निबंध-संग्रह 'झूठ-सच' प्रकाशित हुए हैं।

## काकी

उस दिन बड़े सबेरे जब श्यामू की नींद खुली तब उसने देखा—घर-भर में कुहराम मचा हुआ है। उसकी काकी—उमा—एक कम्बल पर नीचे-से ऊपर तक एक कपड़ा ओढ़े हुए भूमि-शयन कर रही है, और घर के सब लोग उसे घेर कर बड़े करुण-स्वर में विलाप कर रहे हैं।

लोग जब उमा को स्मशान ले जाने के लिए उठाने लगे तब श्यामू ने बड़ा उपद्रव मचाया। लोगों के हाथों से छूटकर वह उमा के ऊपर जा गिरा। बोला—काकी तो सो रही हैं। उन्हे इस तरह उठा कर कहाँ लिये जा रहे हो! मैं न ले जाने दूँगा।

लोगों ने बड़ी कठिनता से उसे हटा पाया। काकी के अग्नि-संस्कार में भी वह न जा सका। एक दासी राम-राम करके उसे घर पर ही सँभाले रही।

यद्यपि बुद्धिमान गुरुजनों ने उसे विश्वास दिलाया कि उसकी काकी उसके मामा के यहाँ गई है, परन्तु असत्य के आवरण में सत्य बहुत समय तक छिपा न रह सका। आसपास के अन्य अबोध बालको

के मुँह से ही वह प्रकट हो गया। यह बात उससे छिपी न रह सकी कि काकी और कहीं नहीं, ऊपर राम के यहाँ गई है। काकी के लिए कई दिन तक लगातार रोते-रोते उसका रुदन तो क्रमशः शान्त हो गया, परन्तु शोक शान्त न हो सका। जिस तरह वर्षा के अनन्तर एक ही दो दिन में पृथ्वी के ऊपर का पानी अगोचर हो जाता है, परन्तु बहुत भीतर तक उसकी आर्द्रता बहुत दिन तक बनी रहती है, उसी प्रकार वह शोक उसके अन्तस्तल में जाकर बस गया। वह प्रायः अकेला बैठा-बैठा शून्य मन से आकाश की ओर ताका करता।

एक दिन उसने ऊपर एक पतंग उड़ती देखी। न जाने क्या सोच कर उसका हृदय एकदम खिल उठा। विश्वेश्वर के पास जाकर बोला—काका, मुझे एक पतंग मँगा दो। अभी मँगा दो।

पत्नी की मृत्यु के बाद से विश्वेश्वर बहुत अन्यमनस्क-से रहते थे। 'अच्छा मँगा दूँगा'—कहकर वे उदास भाव से बाहर चले गये।

श्यामू पतंग के लिए बहुत उत्कण्ठित हो उठा। वह अपनी इच्छा किसी तरह न रोक सका। एक जगह खूँटी पर विश्वेश्वर का कोट टँगा हुआ था। इधर-उधर देखकर उसने उसके पास एक स्टूल सरका-कर रक्खा और ऊपर चढ़कर कोट की जेबें टटोलीं। उनमें से एक चवन्नी का आविष्कार करके वह तुरन्त वहाँ से भाग गया।

सुखिया दासी का लड़का--भोला—श्यामू का समवयस्क साथी था। श्यामू ने उसे चवन्नी देकर कहा—अपनी जीजी से कहकर गुपचुप एक पतंग और डोर मँगा दो। देखो, खूब अकेले में लाना; कोई जान न पावे।

पतंग आई। एक अँधेरे घर में उसमें डोर बाँधी जाने लगी। श्यामू ने धीरे से कहा—भोला, किसी से न कहे तो एक बात कहूँ।

भोला ने सिर हिलाकर कहा—नहीं, किसी से न कहूँगा।

श्यामू ने रहस्य खोला। कहा—मैं यह पतंग ऊपर राम के यहाँ भेजूँगा। इसे पकड़कर काकी नीचे उतरेगी। मैं लिखना नहीं जानता। नहीं तो इस पर उनका नाम लिख देता।

भोला श्यामू से अधिक समझदार था। उसने कहा—बात तो बड़ी अच्छी सोची, परन्तु एक कठिनता है। यह डोर पतली है। इसे पकड़कर काकी उतर नहीं सकती। इसके टूट जाने डर है। पतंग में मोटी रस्सी हो तो सब ठीक हो जाय।

श्यामू गम्भीर हो गया। मतलब यह—बात लाख रुपये की सुझाई गई है। परन्तु कठिनता यह थी कि मोटी रस्सी कैसे मँगाई जाय। पास में दाम हैं नहीं और घर के जो आदमी उसकी काकी को बिना दया-माया के जला आये हैं, वे उसे इस काम के लिए कुछ नहीं देंगे। उस दिन श्यामू को चिन्ता के मारे बड़ी रात तक नींद नहीं आई।

पहले दिन की ही तरकीब से दूसरे दिन फिर उसने विश्वेश्वर के कोट से एक रुपया निकाला। ले जाकर भोला को दिया और बोला—देख भोला, किसी को मालूम न होने पावे। अच्छी-अच्छी दो रस्सियाँ मँगा दे। एक रस्सी ओछी पड़ेगी। जवाहिर भैया से मैं एक कागज पर 'काकी' लिखवा रक्खूँगा। नाम की चिट रहेगी तो पतंग ठीक उन्हीं के पास पहुँच जायगी।

दो घण्टे बाद प्रफुल्ल मन से श्यामू और भोला अँधेरी कोठरी में बैठे-बैठे पतंग में रस्सी बाँध रहे थे। अकस्मात् शुभ कार्य में विघ्न की तरह उग्र मूर्ति धारण किये हुए विश्वेश्वर वहाँ आ घुसे। भोला और श्यामू को धमकाकर बोले— तुमने हमारे कोट से रुपया निकाला है?

भोला सकपकाकर एक ही डाँट में मुखबिर बन गया! बोला—श्यामू भैया ने रस्सी और पतंग मँगाने के लिए निकाला था।

विश्वेश्वर ने श्यामू को दो तमाचे जड़कर कहा—चोरी सीखकर जेल जायगा? अच्छा, तुझे आज अच्छी तरह समझाता हूँ।—कहकर दो चार थप्पड़ और जड़कर पतंग फाड़ डाली। अब रस्सियों की ओर देखकर उन्होंने पूछा—ये किसने मँगाई?

भोला ने कहा—इन्होंने मँगाई थीं। कहते थे, इससे पतंग तान कर काकी को राम के यहाँ से नीचे उतारेंगे।

विश्वेश्वर एक क्षण के लिए हतबुद्धि होकर खड़े रह गये। उन्होंने फटी हुई पतंग उठाकर देखी। उसपर एक कागज चिपका था, जिस पर लिखा हुआ था—'काकी'।

## चन्द्रगुप्त विद्यालंकार

श्रीचन्द्रगुप्त विद्यालंकार का जन्म १६०६ ई० में हुआ। कहानियाँ आपने सबसे पहले १६२८ ई० में लिखना प्रारंभ कीं। श्रीचन्द्रगुप्त विद्यालकार की कहानियाँ लिखने की प्रतिभा बहुत ही सुन्दर है। कहानी के टेकनीक का ज्ञान तो आपको बहुत ही अच्छा है। आपकी कहानियाँ गठी हुई, उनकी भाषा विषय के अनुकूल एवं उनका चरित्र-चित्रण बहुत ही स्वाभाविक है।

आपकी कहानियो का एक संग्रह 'अमावस' और नाटक 'रेवा' अभी हाल में ही प्रकाशित हुए हैं।

### एक सप्ताह

गुलमर्ग
१३ श्रावण...

प्यारे कमल !

मुझे माफ़ करना, उस दिन शाम की चाय के समय तुम मेरा इन्तज़ार करते रहे होगे और मैं इधर खिसक आया। आज तुमसे ११०० मील की दूरी पर और तुम्हारी... नगरी से ६००० फीट अधिक ऊँचाई पर बैठकर मैं तुम्हें यह पत्र लिख रहा हूँ। तुम जानते ही हो कि मैं किस तबीयत का आदमी हूँ। उफ़, वहाँ कितना बोझ था। काम, काम, हर वक्त काम। मेरी तबीयत सहसा ऊब गई और तुम्हें भी सूचना दिये बिना मैं अपनी कार पर इतने लम्बे सफ़र के लिए खिसक आया। उस दिन चाय के वक्त मुझे मौजूद न पाकर यद्यपि तुम मुझ पर काफ़ी खिज तो लिये ही होगे, फिर भी उस असुविधा के लिए मुझे माफ़ कर देना।

हिमालय की यह विशाल घाटी बड़ी सुहावनी है। घने जंगल, निर्मल झरने, विस्तृत मैदान, चारों ओर बरफ़ से ढकी पहाड़ों की ऊँची-ऊँची चोटियाँ और दूरपर दिखाई देनेवाली बुलर-झील। इस स्थान से मैं सचमुच प्यार करता हूँ। यहाँ एक सप्ताह बिलकुल निकम्मा रहकर

काटूँगा। कुछ नहीं करूँगा। तुम्हें ही पत्र लिखूँगा और तुम्हारे पत्रों को छोड़कर और कुछ नहीं पढ़ूँगा।

भाई कमल, मैं अकेला हूँ। तुमने अनेक बार मेरे इस अकेलेपन की आलोचना की है; मगर यहाँ आकर मैं अनुभव करता हूँ कि जैसे प्रकृति मेरी मा है। मैं अकेला कहाँ हूँ, मैं तो अपनी मा की गोद में हूँ।

चिन्ता न करना। मैं यहाँ एक सप्ताह से अधिक नहीं ठहरूँगा। २२ श्रावण की शाम को तुम मुझे अपनी चाय की टेबिल पर ही पाओगे।

बाहर एक कसा हुआ घोड़ा मेरा इन्तज़ार कर रहा है, अतः बाकी कल।

तुम्हारा—

स०

२

गुलमर्ग

१४ श्रावण...

भाई कमल,

सुबह ६ बजे बिस्तरे से उठा हूँ। अभी तक नींद की खुमारी नहीं टूटी। कल बहुत दिनों के बाद घुड़सवारी की थी, अतः टाँगें कुछ थक गई-सी प्रतीत होती हैं। आज कहीं नहीं जाऊँगा। मेरे मकान में और कोई नहीं है। मैं अपने सोफ़े पर अकेला पड़ा हूँ। बाहर धीमी-धीमी वर्षा हो रही है। चारों तरफ़ सन्नटा है। ओह, सामने की इस खिड़की से कितना अनन्त सौन्दर्य मुझे दिखाई दे रहा है।

आज कुछ नहीं लिखूँगा। सोचा था कि आज एक चित्र बनाऊँगा; मगर कुछ नहीं करूँगा। घण्टों तक इसी तरह निश्चेष्ट भाव से पड़े रहकर, इस खिड़की की राह से प्रकृति का, अपनी मा का अनूठा सौन्दर्य देखूँगा।

अच्छा, कल तक के लिए विदा।

स्वेच्छाधीन—
स०

३

गुलमर्ग
१५ श्रावण...

कमल,

इस समय रात के ११॥ बजे हैं और मेरी आँखों में नींद नहीं है। सब तरफ़ गहरा सन्नाटा है। कहीं से कोई आवाज़ नहीं आ रही। मेरे कमरे में बिजली की बत्ती जल रही है। खिड़कियाँ बन्द हैं। सरदी इतनी अधिक है कि मैं उन्हें खोल कर नहीं रख सका। सन्नाटा इतना गहरा है कि बिजली के प्रकाश से जगमगा रहे इस कमरे में बैठकर मुझे ऐसा अनुभव हो रहा है, जैसे इस सम्पूर्ण विश्व में केवल मैं-ही-मैं बच रहा हूँ, और कोई भी नहीं है। कहीं कोई भी नहीं है। सिर्फ मैं ही हूँ; अकेला मैं।

मगर भाई कमल, आज सहसा, न-जाने क्यों, मुझे अपना यह अकेला-पन कुछ अनुभव-सा होने लगा है। ऐसा क्यों हुआ? क्या सिर्फ इसलिए कि सब ओर सन्नाटा है और मेरी आँखों में नींद नहीं है?

नही कमल, यह बात नहीं है । मेरे हृदय में आज साहसा एक नई-सी अनुभूति उठ खड़ी हुई है, जो बिलकुल धुँधली और अस्पष्ट-सी है। मैं अनुभव करता हूँ कि मैंने आज जो कुछ देखा है, उसमें विचित्रता ज़रा भी नहीं है। मैंने जो कुछ आज देखा है उसे यदि मै यहाँ लिखूँगा, तो या तो तुम मेरा मज़ाक उड़ाने लगोगे, अथवा मेरे संबंध में बिलकुल भ्रान्त सी धारणा बना लोगे। मगर भाई, मै कहता हूँ, मै तुमसे अनुरोध करता हूँ कि तुम इन दोनो में से एक भी बात न करना। मेरी इस चिट्ठी को पढ़ जाना, और अगर हो सके तो उसी वक्त भुला देना बस, और कुछ नही।

हाँ, तो सुनो। बात है तो कुछ भी नहीं ; मगर फिर भी सुनो। आज दोपहर के वक्त बादल छँट गये थे, और सूरज निकल आया था। जैसे विधाता ने इस हरी-भरी घाटी को धो-धाकर धूप में सुखाने के लिए बिछा दिया हो। दोपहर के भोजन के बाद मैं अपनी इस छोटी-सी कोठी के खुले सहन में धीरे-धीरे चहलक़दमी करने लगा। सहन के फाटक के सामने ही स्वच्छ जल का एक छोटा-सा झरना बह रहा है। उसके ऊपर अनघड़ लकड़ी का एक इतना सुन्दर पुल है कि उसे देखते ही कलरबक्स लेकर उसका चित्र बनाने की इच्छा होती है। मै धीरे-धीरे एक बार इस पुल तक जाता था, और उसके बाद कोठी के बरामदे तक वापस लौट आता था।

एक बार के चक्कर में जब मैं पुल के निकट पहुँचा, तो मैं चौंक पड़ा। मैंने देखा, वहाँ किसी भद्र कुल की एक नौजवान लड़की खड़ी थी। अकेली। उसका ध्यान मेरी ओर नहीं था। झरने के पानी की

मधुर ध्वनि ने मेरे चलने की आवाज़ को अपने भीतर छिपा लिया था, इससे मेरे बहुत निकट पहुँच जाने पर भी वह यह न जान सकी कि उसके निकट कोई अन्य व्यक्ति भी मौजूद है। और मुझे तो तुम जानते ही हो। कितना भूला हुआ-सा चलता हूँ। मुझे तब तक उस लड़की की उपस्थिति का ज्ञान नहीं हुआ, जब तक मैं उसके बिलकुल निकट पहुँच नहीं गया।

मैं चौंका, और उधर उसी समय उस लड़की की निगाह मुझ पर पड़ी। शायद बिलकुल ही अकस्मात्। वह भी चौंक गई। क्षण-भर के लिए सहसा उसकी और मेरी आँखें आपस में मिल गईं।

बस, भाई कमल, बात इतनी ही है, और कुछ भी नहीं। मैं उसी क्षण वापस लौट पड़ा था, और जान पड़ता है, वह लड़की भी वहाँ से चल दी थी; मगर इस ज़रा-सी बात ने न-जाने क्यों मेरे दिल पर बहुत अज़ीब-सा प्रभाव डाला है। इस बात को हुए अब ६ घंटे बीत चुके हैं, और इन ६ घंटों में चौंकी हुई हरिणी की-सी वे आँखें मेरे मानसिक नेत्रों के सामने बीसियों बार घूम गई हैं।

तुम सोचते होगे, इस सब में कोई ख़ास बात ज़रूर है। और नहीं तो कम-के-कम वह लड़की कोई असाधारण सुन्दरी तो अवश्य होगी; मगर वास्तविकता यह नहीं है। उस लड़की के चेहरे में असाधारणता ज़रा भी नहीं थी। लम्बा क़द, मामूली चेहरा, गेहुँआ रंग। और भी कोई बात उसमें ऐसी नहीं थी, जिसे असाधारण कहा जा सके। अपनी......नगरी में हम लोग इस कन्या से अत्यधिक रूप-सौन्दर्यवाली बीसियों युवतियों को रोज़ देखते हैं। मेरी परिचित

कुमारियों में भी कितनी ही सौन्दर्य की दृष्टि से उससे कहीं बढ़-चढ़ कर हैं। यहाँ गुलमर्ग में भी उससे बहुत अधिक सुन्दरियों को मैंने काफी बड़ी सख्या में देखा है। फिर भी; कुछ समझ में नहीं आता कि इस 'फिर भी' का कारण क्या है!

आज इतना ही।

तुम्हारा—

स०

४

गुलमर्ग

१६ श्रावण

प्रातः ८ बजे

कमल,

नींद से उठते ही सब से पहले मेरी निगाह रात के पत्र पर गई है। रात में क्या खुराफ़ात-सी लिख गया। दिल में आता है, वह पत्र फाड़ डालूँ।

जी कुछ भारी-सा है। कुछ लिखने की भी इच्छा नहीं होती। और इस तरह निश्चेष्ट भाव से यहाँ चुपचाप पड़े रहना तो आज मुझे सह्य भी नहीं हो सकता। तुम जानते हो, ऊपर की दो लाइनें लिखने में कितना समय लगाया है? पूरे २२ मिनट। इस समय दूसरा पत्र लिख सकना मेरे लिए असम्भव है। चलो, अब कहीं आवारागर्दी करने जाऊँगा।

सायंकाल ६॥ बजे।

मेरा जी इस समय बहुत प्रसन्न है। मेरी टाँगें, मेरा सम्पूर्ण शरीर बिलकुल थकी हुई हालत में हैं; परन्तु जी चाहता है कि मैं इस समय भी नाचूँ, कूदूँ और इधर-उधर दौड़ता फिरूँ। मेरे हृदय में इस समय उत्साह का जो अन्धड़-सा चल रहा, मुझे मालूम है कि उसकी प्रतिक्रिया भी जरूर होगी। अपने जी के इस व्यर्थ उत्साह को बहकाने का मुझे इससे बढ़कर अधिक अच्छा और कोई उपाय नहीं मिला कि सुबह का पत्र पूरा करने बैठ जाऊँ।

साँझ हो आई है। आज का सारा दिन मैंने सैर-सपाटे में काटा है। थोड़ी देर पहले घर वापस आया हूँ। तुम्हारी चिट्ठी बीच में छोड़कर मैं एक मजबूत घोड़े पर सैर के लिए निकल गया था। यहाँ के सभी मार्ग मेरे जाने-पहचाने हैं, इससे कोई मार्ग-दर्शक भी मैंने अपने साथ नहीं लिया था। मेरे निवास-स्थान से क़रीब ८ मील की दूरी पर एक बड़ा पहाड़ी झरना है। इस झरने को यहाँ 'निंगली नाला' कहते हैं। मैं आज इसी निंगली नाले तक गया था।

खूब टेढ़ी-मेढ़ी राह है। कहीं पहाड़ों के चक्कर हैं, कहीं घास से मढ़े मैदान, कहीं ऊँचाई-निचाई, कहीं पेचदार मोड़ और कहीं घने जंगल। रास्ता क्या है, ऊबड़-खाबड़-सी एक पगडंडी है। इस रास्ते पर मैंने अपना घोड़ा खूब निश्चिन्तता के साथ दौड़ाया। ऊपर असंख्य पक्षियों का मधुर कलरव था। राह के दोनों ओर फूल-पत्तियाँ थीं। हवा में सुगन्ध थी आसमान में सूरज बादलों के साथ आँखमिचौनी खेल रहा था। कभी सरदी बढ़ जाती थी और कभी हल्की-हल्की घाम निकल आती थी शीघ्र ही मैं निंगली नाले पर जा पहुँचा। झरने के

दोनों ओर घना जंगल है। बीच में बड़ी-बड़ी चट्टानें पड़ी हैं। एक-एक चट्टान सैकड़ों-हजारों टन की होगी। झरने का स्वच्छ जल इन भीमकाय चट्टानों से टकराकर शोर मचाता है, फिसलता है और फिर उछल-उछलकर इन्हें गीला करता है। झरने की शीतलता, झाग, सफेदी और और शोर—ये सब निरन्तर बने रहते हैं। सदा ताज़े, उत्साहपूर्ण।

घोड़े को घास चरने के लिए खुला छोड़कर मैं दो-तीन घंटों तक झरने की चट्टानों पर स्वच्छन्दतापूर्वक कूदता-फाँदता रहा। अपने कैमरे से इस झरने के मैंने अनेक फोटो भी लिये। खाया, पीया और उसके बाद वापस लौट चला।

वापसी में मैंने अपने घोड़े को सरपट नहीं दौड़ाया। राह के दृश्यों ने मेरा सम्पूर्ण ध्यान अपनी ओर खींच लिया था, अतः घोड़े पर मैंने किसी तरह का शासन नहीं किया। वह आज़ादी के साथ, चाहे जिस चाल से, चलता रहा। सहसा सामने की ओर से मुझे एक चीख-सी सुनाई दी। मेरी तमन्यता भंग हो गई। मैंने देखा, सामने के मैदान में एक घोड़ा बेतहाशा दौड़ा चला जा रहा है, और उस पर एक स्त्री सवार है। घोड़े की ज़ीन को लेटी-सी दशा में कसकर पकड़े हुए वह नारी सहायता के लिए भरसक चिल्ला रही थी। उसी निगाह में मुझे यह भी दिखाई दिया कि पगडंडी पर तीन-चार अन्य घुड़सवार भी मौजूद हैं। सब-की-सब लड़कियाँ ही। वे सब असमर्थों का-सा भाव धारण किये अपने काश्मीरी कुलियों को वह घोड़ा पकड़ने का आदेश दे रही थीं।

एक ही क्षण में मैंने अपना घोड़ा उसी ओर दौड़ा दिया और शीघ्र

ही उस स्त्री-सवार के निकट जा पहुँचा। अपने घोड़े पर से कूदकर मैंने उस घोड़े की लगाम पकड़ ली।

फिर वही आँखें !

मैं सहसा घबरा-सा गया। मुझे यह भी नहीं सूझा कि मैं क्या कहकर उस कन्या को आश्वासन दूँ। मगर मेरी घबराहट की ओर उसका ध्यान नहीं गया। वह स्वयं ही बहुत अधिक संकटापन्न दशा में जो थी।

पहले उसी ने मुझे धन्यवाद दिया। मालूम होता है, उसने मुझे पहचाना नहीं। धन्यवाद देकर उसने शीघ्रता से कहा—बड़ा नटखट घोड़ा है ! मैं पहले ही कह रही थी कि मैं इस पर सवार न होऊँगी।

उसकी आवाज में अभी तक भय की कँपकँपी थी। मैंने कहा—आपने बड़ी हिम्मत दिखाई है। घोड़े की चाल इतनी तेज़ हो जाने पर भी आप गिरी नहीं।

वह इस पर लजा-सी गई। उसने कहा—मैं घुड़सवारी तो क्या जानूँ। सुना था, इधर के घोड़े बड़े सीधे होते हैं।

इसी समय उसके साथ की अन्य सभी लड़कियाँ और घोड़ेवाले कुली भी वहाँ आ पहुँचे। घोड़े की लगाम अभी तक मेरे हाथों में थी, और वह लड़की भी अभी तक घोड़े की पीठ पर ही थी। एक काश्मीरी ने लगाम अपने हाथों में थाम ली और दूसरे ने ज़ीन को सम्भाला; वह लड़की नीचे उतर आई। उसके साथ की सब लड़कियों ने मुझे धन्यवाद दिया, और मैंने कहा कि इसमें धन्यवाद की बात ही क्या है।

उन्होंने मुझसे पूछा—आप किस जगह ठहरे हुए हैं ?

मैंने अपना पता बता दिया।

मेरे निवास-स्थान का पता सुनकर जैसे उस लड़की ने मुझे पहचान लिया। उसके मुँह से हठात् निकला—'ओहो!' परन्तु उसी क्षण अपने को पूर्णतः संयत करके उसने बड़ी शान्ति के साथ कहा—मैं समझ गई।

इसके बाद दो-चार मामूली-सी और बातें भी हुईं, और तब वे लोग निगली नाले की ओर बढ़ गये। जाते हुए वे कल प्रातः के लिए मुझे अपने यहाँ चाय के लिए निमन्त्रित भी करते गये।

उस नटखट घोड़े की रास अब एक काश्मीरी के हाथ में थी। वे सब घोड़े अब बहुत धीमी चाल से जा रहे थे, और वह घोड़ा सब से पीछे कर दिया गया था। मेरी नज़र अभी तक उसी ओर थी कि कुछ ही दूर जाकर उस लड़की ने पीछे की ओर घूमकर देखा।

अचानक एक बार पुनः मेरी और उसकी नज़र मिल गई।

ओह, फिर वही निष्पाप, लज्जाभरी, स्वच्छ आँखें!

भाई कमल, मुझे नहीं मालूम कि वे लड़कियाँ कौन हैं। सभी नवयुवतियाँ हैं। मेरा अनुमान है कि उनमें से अभी तक किसी का विवाह नहीं हुआ। मैं उनमें से किसी का नाम भी नहीं जानता, मकान का पता देने के लिए केवल एक पुरुष का नाम ही उन्होंने मुझे बताया है। मैं यह भी नही जानता कि वे आपस में बहनें हैं, सहेलियाँ हैं, एक साथ पढ़नेवाली हैं या रिश्तेदार हैं। मुझे कुछ भी नहीं मालूम। परन्तु एक बात मैंने अच्छी तरह देख ली। वह यह कि उस लड़की के गेहुएँ चेहरे मे असाधारणता ज़रा भी नही है। उसकी आँखो में,

उसकी पलकों या भौंहों में ऐसी कोई बात नहीं है, जिसके सम्बन्ध मे कवि लोग बड़ी-बड़ी उपमाएँ खोज-खोज कर दिया करते हैं। फिर भी उसकी निगाह में कुछ है। क्या है—यह मैं नही कह सकता; मगर कुछ है ज़रूर।

बाहर अँधेरा हो गया है। सरदी भी अब अनुभव होने लगी है, अतः प्रणाम।

अभिन्न—
स०

५

गुलमर्ग
१७ श्रावण...

प्यारे कमल,

आज जाकर मुझे तुम्हारा पहला पत्र मिला है। तुम सच मानो, गुलमर्ग के छोटे-से बाज़ार के साइनबोर्डों के अतिरिक्त यही एक पहली चीज़ है, जिसे मैंने इन पाँच-छः दिनों में पढ़ा है।

मेरा आज का दिन भी बड़े आनन्द से गुज़रा है। सुबह-सुबह मैं उन लोगों के यहाँ चाय पीने गया था। उसके बाद हम लोग एक साथ खिलनमर्ग की सैर के लिए निकल गये। वहाँ घंटों तक उस खुले मैदान में बैठकर ताश खेला किये। सैर की, खेले-कूदे और फिर वापस लौट आये। सब लोग मेरे निवास-स्थान पर आये। शाम की चाय यहाँ ही हुई, और अभी-अभी मैं उन्हें उनके घर तक छोड़ कर आ रहा हूँ।

मुझे उनका परिचय भी मिल गया है। वह लड़की अपने भाई और एक चचेरी बहन के साथ काफी दिन हुए यहाँ आई थी। उसके पिता एक सम्पन्न व्यापारी हैं, उनका कारोबार खूब चलता हुआ है। वह लड़की लाहौर के एक महिला-कालेज में पढ़ती है, और बाक़ी तीनो लड़कियाँ उसके क्लास की हैं, उसकी मित्र हैं और उसी के निमन्त्रण पर यहाँ आई हैं। उसके भाई का स्वभाव भी बड़ा मधुर है। गुलमर्ग में उसके दोस्तों की इतनी अधिकता है कि उनकी ओर से छुटकारा पा सकना ही उसके लिए कठिन हो जाता है। हम लोग आपस में खूब हिलमिल गये हैं। मैंने उन लोगों के अनेक फोटो भी लिये हैं।

आज जल्दी ही सो जाने को जी चाहता है। तुम्हारा पत्र इस समय मेरी आँखों के सामने नहीं है। कुछ याद नहीं आ रहा कि तुमने उसमें कोई बात पूछी भी या नहीं! चलो, जाने दो। यह तो मुझे मालूम ही है कि तुम कोई खास काम की बात तो पूछ ही नहीं सकते।

यह भी नामुमकिन नहीं कि मैं यहाँ कुछ दिन और ठहर जाऊँ।

स्नेही—
स०

६

गुलमर्ग
१८ श्रावण...

कमल,

साँझ डूबने को है। दिन भर से आसमान में बादल छाये हुए थे।

इस समय मूसलाधार वर्षा हो रही है। मेरे कमरे की सब खिड़कियाँ बन्द हैं। कमरे में बत्ती जल रही है। मेरे कानों में एक संगीत गूँज रहा—बहुत करुण, बहुत पवित्र और बहुत ही मधुर। इस संगीत में शब्द नहीं, केवल स्वर हैं। स्वर भी क्या, केवल गूँज है। छत की टीन पर वर्षा पड़ने की जो यकसाँ आवाज़ हो रही है, वह इस गूँजमय संगीत का साज है और ठण्डी, गीली हवा की धू-धू इस संगीत की तान का काम कर रही है।

मैं अकेला हूँ। दिन-भर अकेला नहीं था; परन्तु इस समय फिर से अकेला ही हूँ। वह अपने भाई और छोटी बहन को साथ लेकर यहाँ आई थी। तीन बजे के करीब उसके भाई चाय के एक निमन्त्रण पर बाहर चले गये। वह और उसकी बहन यहाँ ही रह गईं। कलवाले फोटोग्राफ धुलकर आ गये थे। उन फोटोज़ की आलोचना-प्रत्यालोचना होती रही। और भी बीसियों तरह की बातें हुईं। शाम का अँधेरा जब बढ़ने लगा, तो मैंने उससे अनुरोध किया कि वह कोई गाना सुनाये। बड़ी झिझक के बाद उसने एक गाना मुझे सुनाया। ओह, वह कितना मधुर गाती है। मैं किसी दूसरे लोक में जा पहुँचा। मुझे नहीं मालूम कि संगीत कब समाप्त हुआ। हाँ, उसके भाई साहब का आना मुझे ज़रूर याद है। देर हो गई थी, अतः वे लोग लौटने को हुए। मैंने उन लोगों को सहन के फाटक से ही बिदा दे दी। उन्हें छोड़ने के लिए दूर तक केवल इसीलिए साथ नहीं गया, क्योंकि मुझे ज्ञात था कि उसके भाई साहब चुपचाप चलना पसन्द नहीं करेंगे, और इस समय मैं न कुछ सुनना चाहता था, न बोलना चाहता था।

उन्हें गये थोड़ी ही देर हुई थी कि ज़ोर की वर्षा शुरू हो गई। मैं तब से इसी कमरे में बैठा हूँ। संगीत कभी का थम गया, गानेवाली भी चली गई; मगर उसकी गूँज अभी तक बाक़ी है—उसी तरह जीवित रूप में बाक़ी है। संगीत की यह अनिर्वचनीय, अमूर्त गूँज वर्षा की आवाज़ का प्राकृतिक साज पाकर मानो और भी अधिक भेदिनी बन गई है।

कमल, तुम मेरे सुख-दुःख के साथी हो। अपनी सभी अनुभूतियाँ तुमसे कहकर मैं अपने चित्त का बोझ हल्का किया करता हूँ; मगर यह एक अनुभूति कुछ ऐसी है कि इसे मैं ठीक तौर से व्यक्त भी नहीं कर सकता। मेरे जी में आँधी-सी चल रही है; मगर यह आँधी बिलकुल शब्दरहित है। जैसे नदी का वेगवान पानी अन्दर-ही-अन्दर से किनारे के कछारों को काट रहा हो।

अपनी एक पुरानी धुँधली-सी अनुभूति मुझे इस समय साफ़ तौर से समझ में आ रही है। हम मनुष्यों के बाह्य-जीवन आपस में एक दूसरे पर इतने अधिक आश्रित हो गये हैं कि हम लोगों के लिए इस तरह का एक दिन भी काटना सम्भव नहीं रहा, जब कि एक मनुष्य का किसी भी दूसरे मनुष्य से किसी तरह का वास्ता न पड़े। इस पर भी मैं सदैव अनुभव करता रहा हूँ कि हम लोग आपस में एक दूसरे से बहुत अधिक दूर हैं। हृदयों का यह पारस्परिक अपरिचितपन हमारे दैनिक व्यवहार में, हमारे सामान्य जीवन में कोई बाधा नहीं डालता। फिर भी हमारे जी को, हमारे अन्तःकरण को और शायद हमारी अन्तरात्मा को भी यह चाह रहती है कि वह किसी दूसरे जी को, किसी

दूसरे अन्तःकरण को अपना ले। यही चीज़, अन्तरात्मा की यही चाह प्रेम है, जिसे वासना का परिधान पहनाकर हम लोग बहुत शीघ्र मैला कर डालते हैं। आज इस संगीतमय, ठंडे, शान्त और सुन्दरतम वातावरण में मैं यह अनुभव करने लगा हूँ कि मेरे अन्तःकरण में भी इसी तरह की कोई बेचैनी सहसा उठ खड़ी हुई है।

आज उससे मेरी ख़ूब बातें हुईं। अधिकांश बातें बिलकुल बेमतलब की थीं; मगर फिर भी वे बातें अत्यन्त मधुर, दिल को सहलानेवाली थीं।

एक बात ऐसी भी हुई, जिसने मेरे हृदय को वेग के साथ झनझना दिया। बातचीत में उसने ज़रा हैरानी के साथ मुझसे पूछा—आप अकेले ही रहते हैं?

मैंने कहा—हाँ।

उसने पूछा—हमेशा इसी तरह रहते हैं?

मैंने कहा—प्रायः हमेशा ही।

कुछ क्षण के बाद उसने मुझसे पूछा—सुबह आपको दूध पिलाने का काम किसके हाथों में है?

मुझे उसका यह भोला-सा सवाल बहुत ही मधुर जान पड़ा। मैंने कहा—जो लोग मेरी ज़रूरत की और सब चीज़ो का इन्तज़ाम करते हैं, वे ही दूध का भी इन्तज़ाम करते हैं।

उसने फिर पूछा—आप सुबह खाते क्या हैं।

मैंने कहा—दूध, टोस्ट, मक्खन, ओवलटीन और थोड़े से मेवे।

यों ही बिलकुल निष्कलंक भाव से उसने ज़रा आग्रह के-से स्वर

में कहा—अगर मैं आपके दूध का इन्तज़ाम करनेवाली होती तो आपको पता लगता कि सुबह के कलेवे में कितना स्वाद आता है।

मेरा सम्पूर्ण अन्तःकरण झनझना उठा। अपने चेहरे पर हल्की-सी और फीकी मुसकराहट ले आने के अतिरिक्त मै उसकी इस अत्यन्त मधुर बात का कोई जवाब नही दे सका।

मुझे मालूम है कि उसने जो कुछ कहा था, इसका कोई गहरा अभिप्राय कदापि नहीं था। सम्भवतः घर के लोगो को सुबह दूध पिलाने का इन्तज़ाम उसी के जिम्मे होगा; फिर भी मेरे दिमाग़ ने उसकी इस बात को इतनी गहराई के साथ हृदय के पास पहुँचाया कि मेरा सम्पूर्ण अन्तःकरण बहुत मीठे स्वरों में ध्वनित हो उठा।

हाथ ठिठुर रहे हैं। मेरी यह चिट्ठी पढ़कर तुम कहीं ऊबने तो नहीं लगे! ठीक है न? या अभी कुछ और सुनने की इच्छा है?

७

गुलमर्ग

१६ श्रावण

भाई कमल,

इस समय सुबह के ८ बजे हैं। मेरा सामान बँधकर तैयार पड़ा है। सहन में एक कसा हुआ घोड़ा और सामान के टट्टू तैयार खड़े हैं। मैं इसी वक्त नीचे के लिए रवाना होने लगा हूँ। बस, तुम्हें यह पत्र लिखकर मैं घोड़े पर सवार हो जाऊँगा। यह भी पूरी तरह मुमकिन है कि इस पत्र से पहले ही मैं स्वयं तुम्हारे पास पहुँच जाऊँ।

कल मैंने इरादा किया था कि कम-से-कम पाँच दिन यहाँ और ठहरूँगा। उन लोगों से भी मैंने यही बात कही थी। आज दोपहर को मुझसे मिलने के लिए उन्हें यहाँ आना भी है ; मगर आज सुबह नींद से बहुत जल्दी जगकर मैंने यही निश्चय किया कि मुझे यहाँ से चल ही देना चाहिए। इस आशय की एक चिट्ठी उनके नाम पर भी डाल रहा हूँ कि एक अप्रत्याशित कार्य के लिए मुझे इस तरह बिलकुल—अचानक अपनी…नगरी के लिए रवाना होना पड़ रहा है।

तुम इस चिट्ठी को पाकर, अथवा परसों मुझे ही अपने समीप देखकर, हैरान होगे कि बात क्या हुई। कहने को तो मैं तुम्हें भी यही कह सकता हूँ कि अधिक दिन बाहर रहने से काम-काज में हर्ज होता, इसी से चले आना पड़ा ; परन्तु दरअसल बात ऐसी नहीं है। बात वास्तव में इतनी ही है कि अपनी शिक्षा और अपनी परिस्थितियों के संस्कारों से बाधित होकर ही मैं आज यहाँ से चल दिया हूँ।

कुछ समझे ? नहीं, मुझे यक़ीन है कि कमल का दुनियाबी दिमाग़ मेरी इस बात को ज़रा भी नहीं समझा होगा।

देखो न, भाई कमल, बात यह है कि पश्चिम की शिक्षा ने पश्चिम के रीति-रिवाजों ने, हमें यह सिखाया है कि हमें अपने दिल को, अपने अन्तःकरण को, बहुत महँगा बना लेना चाहिए। हम सब से मिलें-जुलें, सब से मीठी-मीठी बातें करें, उनसे फायदा उठायें, इच्छा हो और सम्भव हो, तो उनसे सभी तरह के विनोद और आमोद भी प्राप्त करें ; परन्तु अपना अन्तःकरण, अपना दिल अपने ही पास रखें, क्योंकि वह हमारी चीज़ है, और किसी की भी नहीं। अपने दिल को बिलकुल

निस्संग बनाने की भी आवश्यकता नहीं है, वह तो आत्म-विनोद का सर्वश्रेष्ठ साधन है। तुम सब से मिलो-जुलो, हँसकर खुलकर, मीठी-मीठी बातें करो; मगर किसी के बन मत जाओ; अपना व्यक्तित्व जुदा रखो।

मैंने यह अनुभव किया है, कमल, कि मेरे हृदय में अभी भावुकता बाक़ी है, वह भी काफी मात्रा में। मेरा हृदय मोह में पड़ गया है। पूरब के अशिक्षित आदमियों के समान वह चाहता है कि वह जिसकी ओर झुका है, उसीका बनकर रहे; मगर मेरे दिमाग़ की शिक्षा ने मेरे जी को आदेश दिया है कि वह अपने को इस कठिन परीक्षा में न डाले। देखूँ, मेरा दिल कहाँ तक दिमाग़ की बात मान सकता है। देखूँ, गुलमर्ग को भुला सकता हूँ या नहीं। अब तो आ ही रहा हूँ। बेफिक्र रहो। तुम्हारे लिए काफ़ी फल अपने साथ लाऊँगा।

अभिन्न—

## भगवतीचरण वर्मा

श्रीभगवतीचरण वर्मा में कहानियां लिखने की विशेष प्रतिभा है। आपकी कहानियां बड़ी ही छोटी एवं मार्मिक होती हैं। चरित्र-चित्रण बड़ा ही सच्चा होता है और मनोविज्ञान का आपका अध्ययन अच्छा है। भाषा में आपके जान है और वह बड़ी स्वाभाविक गति से चलती है। आपकी कहानियों के सभी गुण प्रस्तुत कहानी में पाठकों को मिलेंगे। वर्माजी केवल सफल कहानी लेखक ही नहीं, वरन् एक श्रेष्ठ कवि और उपन्यास-लेखक भी हैं।

आपकी कविता के संग्रह 'प्रेम-सङ्गीत' और 'मानव', उपन्यास 'तीन वर्ष' और 'चित्रलेखा', कहानियों का संग्रह 'इन्स्टालमेंट' विशेष प्रसिद्ध हैं।

## प्रायश्चित्त

अगर कबरी बिल्ली घर भर में किसी से प्रेम करती थी तो रामू की बहू से, और अगर रामू की बहू घर भर में किसी से घृणा करती थी तो कबरी बिल्ली से। रामू की बहू दो महीना हुआ मायके से प्रथम बार ससुराल आई थी, पति की प्यारी और सास की दुलारी, चौदह वर्ष की बालिका। भंडार-घर की चाभी उसकी करधनी में लटकने लगी, नौकरों पर उसका हुक्म चलने लगा, और रामू की बहू घर में सब कुछ; सासजी ने माला लिया और पूजा-पाठ में मन लगाया।

लेकिन ठहरी चौदह वर्ष की बालिका, कभी भंडार-घर खुला है तो कभी भंडार-घर में बैठे-बैठे सो गई। कबरी बिल्ली को मौक़ा मिला, घी-दूध पर अब वह जुट गई। रामू की बहू की जान आफ़त में और कबरी बिल्ली के छक्के-पंजे। रामू की बहू हाँडी में घी रखते-रखते ऊँघ गई और बचा हुआ घी कबरी के पेट में। रामू की बहू दूध ढककर मिसरानी को जिन्स देने गई और दूध नदारद। अगर बात यह यहीं तक रह जाती तो भी बुरा न था, कबरी रामू की बहू से कुछ ऐसा परच गई थी कि रामू की बहू के लिए खाना-पीना दुश्वार। रामू की

बहू के कमरे में रबड़ी से भरी कटोरी पहुँची और रामू जब आये तब कटोरी साफ़ चटी हुई। बाज़ार से बालाई आई और जब तक रामू की बहू ने पान लगाया, बालाई ग़ायब। रामू की बहू ने तै कर लिया कि या तो वही घर में रहेगी या फिर कबरी बिल्ली ही। मोरचाबन्दी हो गई और दोनों सतर्क। बिल्ली फँसाने का कटघरा आया, उसमें दूध, बालाई, चूहे, और भी बिल्ली को स्वादिष्ट लगनेवाले विविध प्रकार के व्यञ्जन रखे गये, लेकिन बिल्ली ने उधर निगाह तक न डाली। इधर कबरी ने सरगर्मी दिखलाई। अभी तक तो वह रामू की बहू से डरती थी; पर अब वह साथ लग गई, लेकिन इतने फ़ासिले पर कि रामू की बहू उस पर हाथ न लगा सके।

कबरी के हौसले बढ़ जाने से रामू की बहू को घर में रहना मुश्किल हो गया। उसे मिलती थीं सास की मीठी झिड़कियाँ, और पतिदेव को मिलता था रूखा-सूखा भोजन।

एक दिन रामू की बहू ने रामू के लिए खीर बनाई। पिश्ता, बादाम, मखाने और तरह-तरह के मेवे दूध में औटे गये, सोने का वर्क़ चिपकाया गया और खीर से भरकर कटोरा कमरे के एक ऐसे ऊँचे ताक पर रखा गया, जहाँ बिल्ली न पहुँच सके। रामू की बहू इसके बाद पान लगाने में लग गई।

उधर कमरे में बिल्ली आई, ताक़ के नीचे खड़े होकर उसने ऊपर कटोरे की ओर देखा, सूँघा, माल अच्छा है, ताक़ की ऊँचाई अन्दाज़ी और रामू की बहू पान लगा रही है। पान लगाकर रामू की बहू सासजी को पान देने चली गई और कबरी ने छलाँग मारी, पंजा कटोरे

में लगा और कटोरा झनझनाहट की आवाज़ के साथ फ़र्श पर।

आवाज़ रामू की बहू के कान में पहुँची, सास के सामने पान फेंक-कर वह दौड़ी, क्या देखती है कि फूल का कटोरा टुकड़े टुकड़े, खीर फ़र्श पर और बिल्ली डटकर खीर उड़ा रही है। रामू की बहू को देखते ही कबरी चम्पत।

रामू की बहू पर ख़ून सवार हो गया, न रहे बाँस न बजे बाँसुरी। रामू की बहू ने कबरी की हत्या पर कमर कस ली। रात भर उसे नींद न आई, किस दाँव से कबरी पर वार किया जाय कि फिर ज़िन्दा न बचे, यही पड़े-पड़े सोचती रही। सुबह हुई और वह देखती है कि कबरी देहरी पर बैठी बड़े प्रेम में उसे देख रही है।

रामू की बहू ने कुछ सोचा, इसके बाद मुसकराती हुई वह उठी, कबरी रामू की बहू के उठते ही खिसक गई। रामू की बहू एक कटोरा दूध कमरे के दरवाजे की देहरी पर रखकर चली गई। हाथ में पाटा लेकर वह लौटी तो देखती है कि बकरी दूध पर जुटी हुई है। मौक़ा हाथ में आ गया। सारा बल लगाकर पाटा उसने बिल्ली पर पटक दिया। कबरी न हिली न डुली, न चीखी न चिल्लाई बस एकदम उलट गई।

आवाज़ जो हुई तो महरी झाड़ू छोड़कर, मिसरानी रसोई छोड़कर और सास पूजा छोड़कर घटनास्थल पर उपस्थित हो गईं। रामू की बहू सर झुकाये हुए अपराधिनी की भाँति बातें सुन रही है।

महरी बोली—अरे राम, बिल्ली तो मर गई। माँजी बिल्ली की हत्या बहू से हो गई, यह तो बुरा हुआ।

मिसरानी बोली—माँजी, बिल्ली की हत्या और आदमी की हत्या

बराबर है। हम तो रसोईं न बनावेंगी, जब तक बहू के सिर हत्या रहेगी।

सासजी बोलीं—हाँ ठीक तो कहती हो, अब जब तक बहू के सिर से हत्या न उतर जाय तब तक न कोई पानी पी सकता है न खाना खा सकता है। बहू, यह क्या कर डाला!

महरी ने कहा—फिर क्या हो, कहो तो पण्डितजी को बुलाय लाईं।

सास की जान में जान आई—अरे हाँ, जल्दी दौड़ के पण्डितजी को बुला ला।

बिल्ली की हत्या की ख़बर बिजली की तरह पड़ोस में फैल गई। पड़ोस की औरतों का रामू के घर में ताँता बँध गया। चारों तरफ़ से प्रश्नो की बौछार और रामू की बहू सिर झुकाये बैठी।

पण्डित परमसुख को जब यह ख़बर मिली उस समय वे पूजा कर रहे थे। ख़बर पाते ही वे उठ पड़े—पण्डिताइन से मुसकराते हुए बोले—भोजन न बनाना। लाला घासीराम की पतोहू ने बिल्ली मार डाली। प्रायश्चित्त होगा, पकवानों पर हाथ लगेगा।

पंडित परमसुख चौबे छोटे-से मोटे-से आदमी थे। लम्बाई चार फ़ीट दस इञ्च, और तोंद का घेरा अट्ठावन इञ्च। चेहरा गोल-मटोल, मूँछ बड़ी-बड़ी, रंग गोरा, चोटी कमर तक पहुँचती हुई।

कहा जाता है कि मथुरा में जब पंसेरी खुराक वाले पडितो को ढूँढ़ा जाता था तो पंडित परमसुखजी को उस लिस्ट में प्रथम स्थान दिया जाता था।

पंडित परमसुख पहुँचे, और कोरम पूरा हुआ। पंचाइत बैठी—

सासजी, मिसरानी, किसनू की मा, छन्नू की दादी और पंडित परम-सुख! बाक़ी स्त्रियाँ बहू से सहानुभूति प्रकट कर रही थीं।

किसनू की मा ने कहा—पंडितजी, बिल्ली की हत्या करने से कौन नरक मिलता है?

पंडित परमसुख ने पत्रा देखते हुए कहा—बिल्ली की हत्या अकेले से तो नरक का नाम नहीं बतलाया जा सकता, वह महूरत भी जब मालूम हो जब बिल्ली की हत्या हुई तब नरक का पता लग सकता है।

'यही कोई सात बजे सुबह।'—मिसरानीजी ने कहा।

पंडित परमसुख ने पन्ने के पन्ने उलटे, अक्षरों पर उँगलियाँ चलाईं, मत्थे पर हाथ लगाया और कुछ सोचा। चेहरे पर धुँधलापन आया। माथे पर बल पड़े, नाक कुछ सिकुड़ी और स्वरगम्भीर हो गया, हरे कृष्ण! हरे कृष्ण! बड़ा बुरा हुआ, प्रातःकाल ब्राह्म-मुहूर्त में बिल्ली की हत्या! घोर कुम्भीपाक नरक का विधान है! रामू की मा, यह तो बड़ा बुरा हुआ।

रामू की मा की आँखों में आँसू आ गये—तो फिर पंडितजी; अब क्या होगा, आप ही बतलाये!

पंडित परमसुख मुसकराये—रामू की मा, चिन्ता की कौन-सी बात है, हम पुरोहित फिर कौन दिन के लिए हैं! शास्त्रों में प्रायश्चित्त का विधान है सो प्रायश्चित्त से सब कुछ ठीक हो जायगा।

रामू की मा ने कहा—पंडितजी उसी लिए तो आपको बुलवाया था, अब आगे बतलाओ कि क्या किया जाय!

'किया क्या जाय—यही एक सोने की बिल्ली बनवाकर बहू से दान

करवा दी जाय—जब तक बिल्ली न दे दी जायगी तब तक तो घर अप-वित्र रहेगा, बिल्ली दान देने के बाद एक्कीस दिन का पाठ हो जाय।

छुन्नू की दादी—हाँ और क्या, पंडितजी तो ठीक कहते हैं, बिल्ली अभी दान दे दी जाय और पाठ फिर हो जाय।

रामू की मा ने कहा—तो पंडितजी, कितने तोले की बिल्ली बन-वाई जाय?

पंडित परमसुख मुसकराये, अपनी तोंद पर हाथ फेरते हुए उन्होंने कहा—बिल्ली कितने तोले की बनवाई जाय? अरे रामू की मा, शास्त्रों में तो लिखा है कि बिल्ली के वज़न भर सोने की बिल्ली बनवाई जाय। लेकिन अब कलियुग आ गया है, धर्म-कर्म का नाश हो गया है, श्रद्धा नहीं रही। सो रामू की मा, बिल्ली के तौल भर की बिल्ली तो क्या बनेगी, क्योंकि बिल्ली बीस-एक्कीस सेर से कम की क्या होगी; हाँ, कम से कम एक्कीस तोले की बिल्ली बनवा के दान करवा दो, और आगे तो अपनी-अपनी श्रद्धा!

रामू की मा ने आँखें फाड़कर पंडित परमसुख को देखा—अरे बाप रे! एक्कीस तोला सोना! पंडितजी यह तो बहुत है, तोला भर की बिल्ली से काम निकलेगा?

पंडित परमसुख हँस पड़े—रामू की मा! एक तोला सोने की बिल्ली! अरे रुपए का लोभ बहू से बढ़ गया? बहू के सिर बड़ा पाप है—इसमें इतना लोभ ठीक नहीं!

मोल-तोल शुरू हुआ और मामला ग्यारह तोले की बिल्ली पर ठीक हो गया।

इसके बाद पूजा-पाठ की बात आई। पण्डित परमसुख ने कहा—उसमें क्या मुश्किल है, हम लोग किस दिन के लिए हैं। रामू की मा, मैं पाठ कर दिया करूँगा, पूजा की सामग्री आप हमारे घर भिजवा देना।

'पूजा का सामान कितना लगेगा?'

'अरे कम से कम सामान मे हम पूजा कर देंगे, दान के लिए क़रीब दस मन गेहूँ, एक मन चावल, एक मन दाल, मन-भर तिल पाँच मन जौ और पाँच मन चना, चार पसेरी घी, और मन-भर नमक भी लगेगा। बस इतने से काम चल जायगा।'

'अरे बाप रे! इतना सामान, पण्डितजी इसमें तो सौ-डेढ़-सौ रुपया ख़र्च हो जायगा।'—रामू की मा ने रुआसी होकर कहा।

'फिर इससे कम में तो काम न चलेगा। बिल्ली की हत्या कितना बड़ा पाप है, रामू की मा! ख़र्च को देखते वक्त पहिले बहू के पाप को तो देख लो! यह तो प्रायश्चित्त है, कोई हँसी-खेल थोड़े ही है—और जैसी जिसकी मरजादा प्रायश्चित्त में उसे वैसा ख़र्च भी करना पड़ता है। आप लोग कोई ऐसे-वैसे थोड़े हैं, अरे सौ-डेढ़-सौ रुपया आप लोगों के हाथ का मैल है।'

पण्डित परमसुख की बात से पंच प्रभावित हुए, किसनू की मा ने कहा—पण्डितजी ठीक तो कहते हैं, बिल्ली की हत्या कोई ऐसा-वैसा पाप तो है नहीं—बड़े पाप के लिए बड़ा खर्च भी चाहिये।

छन्नू की दादी ने कहा—और नहीं तो क्या, दान-पुन्न से ही पाप कटते हैं। दान-पुन्न में किफ़ायत ठीक नहीं।

मिसरानी ने कहा—और फिर माजी, आप लोग बड़े आदमी ठहरे। इतना ख़र्च कौन आप लोगों को अखरेगा।

रामू की मा ने अपने चारों ओर देखा—सभी पंच पण्डितजी के साथ। पण्डित परमसुख मुसकरा रहे थे। उन्होंने कहा—रामू की मा, एक तरफ तो बहू के लिए कुम्भीपाक नरक है और दूसरी तरफ़ तुम्हारे जिम्मे थोड़ा-सा खर्चा है। सो उससे मुँह न मोड़ो।

एक ठंढी साँस लेते हुए रामू की मा ने कहा, अब तो जो नाच नाचाओगे, नाचना ही पड़ेगा।

पण्डित परमसुख ज़रा कुछ बिगड़कर बोले—रामू की मा! यह तो खुशी की बात है, अगर तुम्हें यह अखरता है तो न करो—मैं चला। इतना कहकर पण्डितजी ने पोथी-पत्रा बटोरा।

'अरे पण्डितजी, रामू की मा को कुछ नहीं अखरता—बेचारी को कितना दुःख है—बिगड़ो न।'—मिसरानी, छन्नू की दादी और किसनू की मा ने एक स्वर में कहा।

रामू की मा ने पण्डितजी के पैर पकड़े—और पण्डितजी ने अब जमकर आसन जमाया।

'और क्या हो?'

'एक्कीस दिन के पाठ के एक्कीस रुपए और एक्कीस दिन तक दोनों बखत पाँच पाँच ब्राह्मणों को भोजन करवाना पड़ेगा।'—कुछ रुककर पण्डित परमसुख ने कहा—सो इसकी चिन्ता न करो, मैं अकेले दोनों समय भोजन कर लूँगा और मेरे अकेले भोजन करने से पाँच ब्राह्मण के भोजन का फल मिल जायगा।

'यह तो पडिंतजी ठीक कहते हैं, पण्डितजी की तोद तो देखो—' मिसरानी ने मुसकराते हुए पंडितजी पर व्यङ्ग किया।

'अच्छा तो फिर प्रायश्चित्त का प्रबन्ध करवाओ रामू की मा, ग्यारह तोला सोना निकालो, मैं उसकी बिल्ली बनवा लाऊँ—दो घन्टे में मैं बनवाकर लौटूँगा तब तक सब पूजा का प्रबन्ध कर रखो—और देखो, पूजा के लिए—'

पन्डितजी की बात खतम भी न हुई थी कि महरी हाँफती हुई कमरे में घुस आई और सब लोग चौंक उठे। रामू की मा ने घबड़ा-कर कहा—अरी क्या हुआ री!

महरी ने लड़खड़ाते स्वर में कहा—माजी, बिल्ली तो उठकर भाग गई।



## श्रीमती कमलादेवी चौधरी

हिन्दी की कहानी-लेखिकाओं में श्रीमती कमलादेवी चौधरी का स्थान अद्वितीय है ! उनकी कहानियों की, स्वाभाविकता ; भाषा की ओजस्विता , चरित्रों का मार्मिक चित्रण एवं उनकी सभी कहानियों में बहती एक नारी के हृदय की ममता उनके विशेष गुण हैं । इतने गुणों के साथ सभव न था कि वे एक प्रथम श्रेणी की कहानी लेखिका न होतीं । उनकी कला का यह प्रस्तुत कहानी उचित प्रतिनिधित्व करती है ।

आपकी कहानियों के दो संग्रह 'उन्माद' और 'पिकनिक' प्रकाशित हो चुके हैं ।

## स्वप्न

'महात्माजी, सुरीला की जीवन-नौका की पतवार अब मैं आपके हाथों में देता हूँ। आपकी कृपा-दृष्टि के सिवा संसार में इस दुखिया के लिए दूसरा शान्ति का साधन नहीं है।'

'अपनी एकमात्र कन्या को अपने समीप न रखकर आश्रम में छोड़ने के लिए विकल क्यों हो ?'

'महात्माजी, कभी आप मेरे मित्र थे, मेरी ज़िन्दगी आपसे छिपी नहीं है। आप महान आत्मा हो ; आपने अपने जीवन में घोर परिवर्तन कर लिया है—आज तपस्वी हो। किन्तु मैं—मैं जो आज से बीस वर्ष पहले था, बिलकुल वही हूँ। केवल इतना अन्तर हुआ है कि जिस दिन से सुरीला विधवा हुई है, मुझे अपने दुर्व्यसन नरकाग्नि के समान जला रहे हैं।

'महात्माजी, मैं महानीच हूँ, पापी हूँ, दुराचारी हूँ, व्यभिचारी हूँ ; किन्तु मेरी पुत्री सुरीला देवी है, लक्ष्मी है, पवित्रता की प्रतिमा है। गुरुदेव, उस पर दया करो। मुझे भय है कि मुझ पामर के दुर्व्यसनों का प्रभाव कहीं उसके पुनीत विचारों को दूषित न कर दे। अब तक वह पूर्णतः संसार के संसर्ग में नहीं आई है। वह कवि है, और किसी

और लोक में विचरण करती रहती है; किन्तु नवयौवन का विकास उसे इस पापी संसार से परिचित करा के रहेगा। देव, उसकी पवित्रता की रक्षा करो। वह विधवा है। मैं उसका पतित पिता उसकी आत्मोन्नति का इच्छुक हूँ। मेरी अन्तिम अभिलाषा है, मेरी देवी समान पुत्री देवी ही बनकर रहे।'

महात्मा ने सुरीला को आश्रम में रखना स्वीकार कर लिया।

× × × ×

महात्मा कभी बैरिस्टर थे। उनकी स्त्री लक्ष्मी ने अन्तिम समय में कहा था—दूसरा विवाह न करना, वरना मेरे बच्चों की दुर्गति हो जायगी। दूसरी मा प्यार के बदले इनसे...

क्रूर काल ने लक्ष्मी को अपना वाक्य पूरा नहीं करने दिया किन्तु यह अधूरा वाक्य ही बैरिस्टर दीक्षित के हृदय पर अमर छाप डाल गया। लक्ष्मी की उन्मीलित आँखें जाने कैसी व्यथा छोड़ गई थीं, वे टूटते हुए शब्द विनय की ऐसी अनन्त सीमा का दिग्दर्शन करा गये थे कि बैरिस्टर दीक्षित ने अनेक विपत्तियों का सामना किया, किन्तु दूसरा विवाह नहीं किया। उस दिन से उनके कार्यक्रम में बच्चों का लालन-पालन और मृत लक्ष्मी के चित्र का पूजन सम्मिलित हो गया।

स्त्री के देहावसान के समय बैरिस्टर दीक्षित नवयुवक ही थे। नवीन सभ्यता, पश्चिमीय शिक्षा और फैशनेबिल सोसाइटी का रंग उनमें भी पूर्ण मात्रा में व्याप्त था। और शायद उनके वे ही पूर्व संस्कार चेष्टा करने पर भी उनके मन को चलायमान करते थे। हमेशा उनके

हृदय में देवासुर-संग्राम छिड़ा रहता। कितनी ही बार आसुरी वृत्तियों ने अपनी विजय-घोषणा करने का निश्चय कर लिया ; लेकिन लक्ष्मी की उन आँखों और शब्दों ने सदा उनकी रक्षा की।

संयम के आराधना हेतु स्त्री-जाति से सर्वथा दूर रहने का उन्होंने निश्चय किया। उनके कई मित्र ऐसे थे, जिनकी स्त्रियों से भी उनकी काफी घनिष्टता थी। लक्ष्मी की मृत्यु के बाद उन लोगो ने बैरिस्टर दीक्षित को पूर्ण सहानुभूति के साथ बच्चों के लालन-पालन में सहायता भी दी ; किन्तु बैरिस्टर दीक्षित ने उन लोगों की ज़रा भी परवाह न करके उनसे मिलना-जुलना तक बन्द कर दिया। वे अपने चारों ओर के वायुमंडल में अब स्त्री के नाम को भी स्थान देना नहीं चाहते थे।

बच्चों को पालनेवाली पुरानी आया से भी कह दिया गया कि अब घर जाओ ; तुम्हारी पेंशन प्रतिमास मनीआर्डर द्वारा पहुँचती रहेगी। इस मामले में बैरिस्टर दीक्षित ने न आया के आँसुओं का चिन्ता की, न बच्चो के मानसिक क्लेश की। हाँ, बच्चो को स्वतन्त्रता थी कि जब इच्छा हो, आया के घर जाकर उससे मिल आया करें। उनके अन्य कर्मचारियो में जो सपत्नीक थे, उनके वेतन मे वृद्धि के साथ उन्हें आज्ञा हुई कि अलग घर लेकर अपने परिवार को रखे।

यहाँ तक कि बैरिस्टर साहब ने किसी स्त्री मुवक्किल का केस भी लेना छोड़ दिया। अपनी कन्या सुनीता से बोडिङ्ग-हाउस में मिलने तक न जाते, क्योंकि मुख्य अध्यापिका से मुलाक़ात किये बिना लड़कियों से मिल सकना बोर्डिङ्ग-हाउस के नियमानुसार सम्भव नहीं था। छुट्टियों में सुनीता का बड़ा भाई उसे लिवा लाता, तभी पिता-पुत्री एक

दूसरे को देख सकते थे।

इस प्रकार अनेक कठिन नियमो के आवरण में वे अपने को छिपाकर रखने लगे।

× × ×

बैरिस्टर दीक्षित अपने साथ इतनी सख्ती करने पर भी मानसिक संयम न रख पाते। हर समय मानसिक भावनाओं के साथ उनको घोर युद्ध करना पड़ता। दिन-भर किसी प्रकार विभिन्न कार्यों में चित्त को उलझाये रखते; रात में गीता-पाठ के साथ निद्रादेवी का आह्वान करते, फिर भी स्वप्न में अतीतकाल के हास-विलास के दृश्य अपनी छाया डाल ही जाते।

श्यामाचरण वकील के यहाँ पार्टी है। कैलाशबिहारी आग्रा की स्त्री रागिणी आज कैसी सज-धजकर आई है। रागिणी के रूप की बराबरी करनेवाली फैशनेबिल स्त्री जगत में दूसरी नहीं है। धानी साड़ी मुख पर कैसी खिल रही है।...ऐसे स्वप्न उनके चित्त को उद्विग्न कर जाते।

बैरिस्टर साहब आफ़िस मे क़ानून का अध्ययन कर रहे हैं, और बाहर बराण्डे में कोई नया मुवक्किल मुहर्रिर से गुफ्तगू करता है, तो बैरिस्टर साहब की चितेरी कल्पना सब-कुछ भुला कर स्त्री का चित्र उनके सम्मुख खींचती। कोई सफेद साड़ी पहने विधवा होगी। पति की सम्पत्ति पर किसी ने अधिकार कर लिया होगा और अब रोटी देना भी अस्वीकार करता होगा। लाचार मुक़दमे की बात सोचकर आई है। ध्वनि से भी स्त्री प्रतीत होती है; संकोच से धीरे-धीरे बोल रही है।

मुहर्रिर के द्वारा मशविरा तो दे दूँगा ; किन्तु केस अपने हाथ में नहीं लूँगा। उसी समय मुहर्रिर कमरे में आता, बैरिस्टर साहब की नमग्नता में बाधा पड़ती ; वे कुछ कम्पित हृदय से कल्पनानुसार सुनने की प्रतीक्षा करते। मुहर्रिर कहता—साहब, छद्म्मीलाल नामक एक मुवक्किल आया है।

लज्जा और ग्लानि से चित चंचल हो उठता। वे सोचते—यह क्या है ? पहले तो मेरी मानसिक स्थिति ऐसी दुर्बल नहीं थी। कुप्रवृत्तियों के पराजित करने के साधन उल्टे मुझे ही पराजित कर रहे हैं और मानसिक उन्नति के मार्ग से विमुख करके पतन के मार्ग की ओर आकृष्ट करते हैं। क्या उपाय करूँ भगवान् !

* * *

पुत्र-पुत्रियों के कर्तव्य से निवृत्त होकर बैरिस्टर दीक्षित ने संन्यास ले लिया। हिमालय की पहाड़ियों में भ्रमण करते हुए एक पहुँचे हुए माहात्मा से उनका साक्षात् हुआ। उसी दिन वे उनके शिष्य हो गये।

महात्मा वास्तव में एक दिव्य पुरुष थे। संसार से विरक्त होकर वर्षों उन्होंने कठिन तपस्या की थी। बहुत दिनों तक मानव-समाज से परे भयानक जंगलों और दुर्गम पहाड़ों में विचरण करते रहे थे ; किन्तु अपनी साधना को सफलीभूत करके अब फिर मानव-समाज के उपकार की कमना से इस ओर आ गये थे। योगिराज की इच्छा एक आश्रम बनाने की थी, जिससे भटकते हुए प्राणियों को शान्ति और अध्यात्मवाद का अध्ययन करने का अवसर मिले ; साथ ही निर्धनों के लिए वे एक चिकित्सालय भी खोलना चाहते थे। उन्हें अनेक संजीवनी

जड़ी-बूटियों का ज्ञान था।

बैरिस्टर दीक्षित ने अपनी सम्पत्ति का आधा भाग देकर योगिराज की इच्छा पूरी की और स्वयं भी उनके साथ आश्रम मे रहकर सेवा और उपासना मे तन्मय हो गये।

योगिराज की कृपादृष्टि से उन्हें पूर्ण शान्ति भी प्राप्त हुई, और थोड़े ही दिनो में कठिन अभ्यास और तपस्या के द्वारा वे एक महान् तपस्वी बन गये। योगिराज के अनेक शिष्यों में बैरिस्टर दीक्षित का स्थान सर्वप्रथम था। चारों ओर उनकी ख्याति फैल रही थी। उन पर भी लोगो की श्रद्धा-भक्ति उनके गुरू से कम न थी।

योगिराज के शरीर छोड़ देने पर आश्रम ने गुरुदेव के पद के योग्य बैरिस्टर दीक्षित को ही समझा और उसी दिन से उन्हें महात्मा की पदवी भी मिल गई। अब वे बैरिस्टर दीक्षित नहीं, एक प्रसिद्ध महात्मा थे।

* * *

सुरीला को आश्रम की सीढ़ियों पर बिठाकर उसके पिता गुरुदेव के दर्शन करने गये थे। सुरीला सुदूर तक गंगा की उज्ज्वल जलधारा का अवलोकन करती हुई अपने विचारो में निमग्न थी—पिता मुझे सन्यास लिवाना चाहते हैं; कहते हैं, इन महात्मा की कृपा से मुझे कृष्ण भगवान् के दर्शन हो जायँगे, मुझे शान्ति मिलेगी। जिन नट-नागर के स्वप्न मैं अपनी कविताओ में अंकित करती रहती हूँ, उनके दर्शन पाने से बढ़कर और क्या सौभाग्य हो सकता है, किन्तु पिता से विलग होना भी तो आसान नहीं है। और अपने अन्दर अशान्ति तो

मुझे कुछ प्रतीत होती नहीं। लोग मुझे दुखिया समझकर मुझ पर करुणा का भाव दिखलाते हैं, दुःख पर आँसू बहाते हैं; पर मैं तो बहुत सुखी हूँ। पिता मुझे कितना प्यार करते हैं!

मेरे मा नहीं हैं, भाई बहन भी नहीं हैं, मैं अकेली हूँ; लेकिन यह अकेलापन अब तक कुछ अखरता नहीं है। कितने तो काम हैं, मुझे यह सोचने की फ़ुर्सत ही कब मिलती है कि मैं अकेली हूँ।

पति के मैंने दर्शन ही नहीं किये। कभी-कभी मन दुःखी अवश्य होने लगता है। मेरा विवाह पिता ने इतनी छोटी उम्र में क्यों कर दिया? विलायत जाते समय पतिदेव मुझसे मिलने आये थे; पर लज्जावश उनके समीप गई ही नहीं। वे नाराज़ होकर प्रातः ही चले गये, और विदेश ही में उनकी मृत्यु हो गई। यह ख़याल अवश्य हृदय को ठेस पहुँचाता है।

पिता को छोड़कर यहाँ कैसे रहूँगी? यह आश्रम तो मेरे घर जैसा भी नहीं है। गङ्गा का किनारा होने से कुछ सुहावना अवश्य जान पड़ता है। मुझे यहाँ फुलवारी लगाने को कहाँ मिलेगी? कविताएँ भी शायद ही लिख सकूँ। महात्मा की आज्ञा पर ही तो चलना होगा न।

और फिर पिताजी को कितना कष्ट होगा? अँधियाले ही चाय पीते हैं। कोई नौकर भी इतना सवेरे न उठ सकेगा। और मेरी मैना मुझे न देखकर व्याकुल हो जायगी। मदनगौर बिना मेरे खिलाये आधा चारा भी नहीं खायगा।

कहीं नौकरों ने संध्या समय कबूतरों को बन्द नहीं किया तो उन्हें बिल्ली खा जायगी। मेरे पीछे मेरी फुलवारी उजड़ जायगी। मेरी सारी

चिड़ियाँ मर जायँगी। मिसरानी के बनाये खाने से पिताजी का पेट भी नही भरेगा। वे और भी दुबले हो जायँगे, खाँसी भी बढ़ जायगी।

सम्भव है, हर समय शराब ही पीते रहे। अभी तो मैं बहुत देर तक उन्हें बातों में लगा लेती हूँ, ताश खेलती हूँ, गाना सुनाती हूँ और संध्या को चिड़ियाखाने की सैर कराती हूँ। फिर संध्या से ही बोतल लेकर बैठ जाया करेंगे। परमात्मा, क्या होगा? मैं तो चुपके से शराब में पानी मिला देती हूँ, मेरे पीछे खालिस शराब की पूरी बोतल ही पी गये, तो फिर मुँह से खून गिरने लगेगा। कुछ भी हो, मैं यहाँ नहीं रहूँगी। मेरे पिता शराब पीते हैं, तो क्या हुआ? उनके बराबर मेरे लिए कौन हो सकता है? कौन मुझे वैसा प्यार करेगा? मैं यहाँ किसी प्रकार भी नहीं रहूँगी; किन्तु पिता को कैसे समझाऊँ, वे नाराज़ हो जायँगे, दुःखो होगे। सोचते सोचते सुरीला के सुन्दर नेत्रों से बड़े-बड़े मोती जैसे आँसू टपकने लगे।

महात्मा का शिष्य शेखर स्नान करके आ रहा था। दूर से सुरीला उसे स्वेत संगमरमर की प्रतिमा-सी जान पड़ी। सीढ़ी पर वह ठिठक गया—कोई दुखिया है, रो रही है। उसने मीठी वाणी से पूछा—देवी, रोती क्यों हो? क्या मैं तुम्हारी कुछ सेवा कर सकता हूँ?

सुरीला पुरुषों के संसर्ग में नहीं रही थी; लेकिन प्रकृति से ही वह निर्भीक थी। लज्जा के वातावरण में वह पड़ी ही न थी। उसने बालको की भाँति आँसू पोछते हुए पूछा—तुम महात्मा के पुत्र हो?

'मैं महात्माजी का शिष्य हूँ। वे मुझ पर पुत्र की भाँति ही स्नेह करते हैं।'

'तो तुम कुछ न कर सकोगे ; इसी आश्रम के हो न ?'

'आश्रमवासी होने से क्या हुआ ? कुछ कहो भी तो। सम्भव है मैं तुम्हारा कुछ उपकार कर सकूँ। हम लोगो का ध्येय ही तो परोपकार है।'

सुरीला ने क्षण भर पहले सोची हुई सारी बाते शेखर को सुना दीं, और बोली—क्या अब तुम मेरे पिता से सिफारिश कर सकोगे ? यों तो मेरे पिता मेरी प्रत्येक इच्छा पूरी करते हैं ; मगर उनका विचार जम गया है कि इस आश्रम में रहने से मेरा कल्याण होगा।

शेखर ने अत्यन्त मधुर शब्दो में सुरीला के पिता के विचारों का समर्थन किया और अनेक प्रकार से सान्त्वना देते हुए उसने कहा—इसमें क्या हर्ज है ? पिता के आज्ञानुसार कुछ दिन यहाँ रह देखो। यदि मन न लगे, तो चली जाना। यहाँ किसी प्रकार का बन्धन थोड़े ही है। तुम्हारी स्वतन्त्रता में भी बाधा नहीं पड़ेगी। अपने इच्छानुसार कविता भी कर सकोगी, फुलवारी में विचरण भी कर सकोगी। यहाँ शिक्षा आदि के अनेक साधन हैं। चलो, तुम्हें यहाँ का पुस्तकालय और चित्रशाला दिखा लाऊँ। यहाँ तुम चित्रकला, चिकित्सा, संगीत-कला आदि का भी अध्ययन कर सकती हो।

सुरीला को यह जानकर बहुत सान्त्वना मिली कि शेखर भी कवि है। यहाँ उसे सहानुभूति भी मिल सकती है। शेखर के शब्दों में जाने कैसी मोहनी थी कि सुरीला आश्रम में रहने को तैयार हो गई।

पिता शीघ्र-शीघ्र आने का वादा करके चले गये।

× × ×

सुरीला और शेखर में मित्रता हो गई। आश्रम में स्त्री-पुरुषो के परस्पर मिलने-जुलने के लिए कोई खास नियम नही था। सबको पूर्ण स्वतंत्रता थी। दोनों आश्रम के कार्य, पूजा-उपासना आदि से निवृत्त होकर कलकल-नादिनी गंगा तट पर बैठकर कविता लिखते, कभी वार्तालाप करते और कभी अध्यात्मवाद का विषय लेकर वाद-विवाद करते। दोनों के विचारो में किसी प्रकार की भी अपवित्रता नहीं थी। वे यथाशक्ति गुरुदेव के बनाये मार्ग पर चलते। गुरु के उपदेशानुसार ही अध्ययन, उपासना तथा अभ्यास करते।

किन्तु गुरु को यह मैत्री खटकी। एक नवयुवक और नवयुवती का इस प्रकार हर समय का साथ, एक का दूसरे के प्रति इतना अनुराग, उचित नहीं है। संयम में विघ्न पड़ सकता है। शेखर अभी अभ्यास ही कर रहा है, तपस्वी नहीं बन पाया है, और सुरीला को तो आश्रम में प्रविष्ट हुए अभी कुछ ही दिन हुए हैं। गुरुदेव ने अपने ये विचार किसी पर प्रकट तो नही किये; पर इन दोनों पर कड़ी दृष्टि रखना प्रारम्भ कर दिया।

उन्होंने शेखर से कहा—पुत्र, मैं तुमसे बहुत प्रसन्न हूँ। भगवान् तुम पर शीघ्र प्रसन्न होगे। अब वह समय आ गया है कि तुम कुछ दिनों तक एकान्तवास में तपस्या करो। एक सप्ताह बाद तुम्हे एक पहाड़ की कन्दरा में जाना होगा।

शेखर ने मस्तक नत करके गुरुदेव की आज्ञा स्वीकार की। गुरु ने सुरीला का स्थान नीचे से बदलकर छत पर अपने कमरे के समीप एक स्थान दे दिया। सुरीला के मन में शंका हुई—क्या गुरु मेरे ऊपर

सन्देह करते हैं?—किन्तु उसने स्वयं ही अपने विचार की निन्दा की और गुरु की श्रद्धा-भक्ति में किसी प्रकार का अन्तर नहीं आने दिया।

उस दिन रजनी दुग्ध स्नान कर रही थी। उसके शरीर से दुग्ध-धारा ने बहकर सारी प्रकृति को श्वेत बना दिया था। उसी श्वेत वातावरण में हरी घास की सुकोमल शय्या पर बैठे सुरीला और शेखर वार्तालाप कर रहे थे। शेखर ने कहा—सुरीला, गुरुदेव की आज्ञा से अब मैं एक मास के लिए एकान्तवास करने जाऊँगा।

सुरीला पर वज्रपात हुआ। उसे ऐसा जान पड़ा, मानो हृदय की धड़कन बन्द हुई जाती है। वेदना उसके हृदय को मसलने लगी। वह भयभीत हिरणी की नाईं छलकते आँसुओं से शेखर का मुँह निहारती रह गई।

सुरीला की यह दशा देखकर शेखर का मन भी जाने कैसा होने लगा; किन्तु उन्होंने हृदय को दृढ़ करके कहा—घबराती क्यों हो? शान्ति से चित्त को एकाग्र करके रहो। गुरु के उपदेशों पर मनन करना, तुम्हारा चित्त सावधान हो जायगा।

सुरीला ने कहा—शेखर, तुम चले जाओगे, तो मैं किसी प्रकार भी यहाँ न रह सकूँगी। मुझे पिता के यहाँ पहुँचा दो।

'नहीं, सुरीला इतने दिनों के अभ्यास को इस प्रकार न तोड़ो। मे गुरुदेव से प्रार्थना करूँगा कि वे अब तुम्हे अधिक समय दे। गुरु के उपदेशों से तुम्हे शान्ति मिलेगी।'

घबराकर सुरीला ने कहा—नहीं, शेखर ऐसा न करना; बल्कि गुरु से कहो, मुझे भी एकान्तवास की आज्ञा दें।

'ऐसा तो नहीं हो सकेगा, सुरीला! गुरुदेव तुम्हें एकान्तवास में जाने की आज्ञा नहीं देंगे। अभी तुम उस कठिन तपस्या में सफल न हो सकोगी।'

'तो शेखर, मैं यहाँ नहीं रहूँगी। मुझे क्षमा करना, शेखर, गुरु-से मुझे एक प्रकार का भय लगता है। उनसे अधिक मुझे तुम पर...'

बीच ही मे बात काटकर शेखर ने ताड़ना के शब्दो में कहा—कैसी बाते करती हो सुरीला! गुरुदेव पर भक्ति करो।

काँपते हुए स्वर से सुरीला ने कहा—शेखर, मैंने अनेक बार देखा है, गुरु छिपकर हम दोनो की बाते सुनते हैं।'

'तो दोष क्या है? हम लोगों पर दृष्टि रखना गुरु का कर्तव्य है।'

सिसकते हुए सुरीला बोली—इतना ही नहीं, शेखर, रात्रि में मुझे कई बार शुबहा हुआ, किवाड़ की दराज़ में से कोई मेरे कमरे में झाँकता है। तुमने जो अपना चित्र बनाकर मुझे दिया था, वह मेरे कमरे से कोई चुराकर ले गया। मुझे यह काम गुरु का ही जान पड़ता है। मैं यहाँ नहीं रहूँगी, या फिर तुम कुछ दिनों बाद जाना।

सुरीला सिसक-सिसककर रोने लगी। क्षण भर मौन रहने के बाद उसने शेखर से कहा—शेखर, मेरा मन तुमसे भय नहीं खाता।

इस सरलता पर शेखर हँस दिया। और इस समय इस प्रसंग को भुलाने के लिए उसने कहा—आओ, कुछ देर रामायण का पाठ करें।

× × ×

सुरीला रामायण गाने लगी। शेखर आधा लेटा हुआ सुनने लगा। पुष्पवाटिका का मनोरम प्रसंग चल रहा था। दोनों तुलसीदास

के भक्ति-रस का स्वाद ले रहे थे, बिलकुल रामायण में तन्मय थे।

और गुरु? गुरु छत की खिड़की पर आधीरात में दोनों के बीच का भेद लेने बैठे थे। जाग्रत अवस्था में ही गुरु को स्वप्न-सा भान हुआ—यह सुरीला कितनी सुन्दर है, मानो सौन्दर्य स्वयं देवीरूप में प्रकट हुआ है। रागिणी का रूप इसकी छाया के बराबर भी न था।

गुरु चौंक पड़े। आज वर्षों बाद अतीत काल की स्मृति क्यों हिलोरे लेने लगीं? 'हरि ओ३म्' उच्चारण करके गुरु ने आकाश पर हँसते हुए चन्द्रमा को देखा और फिर क्षितिज पर बैठी हुई सुरीला पर दृष्टि डाली। उन्हें ऐसा जान पड़ा, मानो चन्द्रमा का कुछ भाग टूटकर सुरीला बन गया है। उन्हें प्रतीत होने लगा कि भगवान् ने प्रसन्न होकर उन्हें दिव्यदृष्टि प्रदान की है। सुरीला चन्द्रमा का अंश ही नहीं रामायण की सीता भी है, विष्णु की लक्ष्मी भी है, कृष्ण की राधिका भी है और कामदेव की सौन्दर्यवती रति भी है। गुरु बेसुध होकर, भक्तिसागर में डूबकर, राधा, लक्ष्मी, सीता के दर्शनामृत का पान करने लगे।

इस समाधिस्थ अवस्था में कितना समय व्यतीत हो गया, गुरु जान ही न सके। कुक्कुट ने मदमाती बाँग से ऊषा के आगमन की सूचना दी, तो शेखर ने कहा—सुरीला, उठो, आज आश्रम की धुलाई करने की हम लोगों की पारी है। मैं पानी लाता हूँ, तुम चलकर पहले गुरुदेव का कमरा झाड़ दो।

गुरु खिड़की पर सर रखे निद्रा में निमग्न थे। यह समय तो उनका

वायु-सेवन के लिए आश्रम से बाहर जाने का है। सुरीला झाड़ू लिये गुरु के जागने की प्रतीक्षा में द्वार पर खड़ी रही। गुरु मनोरंजक स्वप्न देख रहे थे—वृन्दावन विजन वन में चन्द्रदेव पूर्ण कलाओं से शोभायमान हैं। मनोमुग्धकारी रजतचन्द्रिका विपिन को सौरभ दान कर रही है, और उसी विमल चाँदनी की शय्या पर सौ चन्द्रमा की काति को लजित करनेवाले भगवान् कृष्ण दाहने कर में मुरलिका लिये नृत्य कर रहे हैं, और उनके बाएँ पार्श्व में प्रियतमा राधिका शोभा पा रही हैं।

अनेक देवताओं के साथ गुरु भी विमान पर बैठे पुष्प-वर्षा कर रहे हैं। भक्तवत्सल भगवान कृष्ण ने मुरलिका ऊपर उठाकर गुरु को समीप आने का संकेत किया। भक्ति में उन्मत्त होकर गुरु विमान से कूद पड़े और भगवान् ने उन्हें अपने में लीन कर लिया। अब भगवान् कृष्ण और गुरु जुदा नही थे।

फिर एक बार राधिका के मुख पर दृष्टि डालकर मुरलीमनोहर ने कहा—प्रिये, संसार मे तुम सुरीला थीं और मै महात्मा था! अभी मृत्युलोक में फिर चलकर प्राणियों का उद्धार करना है।

इतना कहकर भगवान् पूर्ण गति से नृत्य करने लगे। रासलीला समाप्त कर वे राधिका को लेकर फिर संसार में चले आये। अभी पृथ्वी का पूर्णोद्धार नहीं हुआ था।

राधिका बोली—प्राणेश, क्या मुझे अभी और विलग रहना होगा? इस बार की जुदाई तो सीता-वनवास से भी अधिक हो गई, देव!

कृष्ण ने राधिका को आलिंगन कर लिया और बोले—नहीं प्रिये,

अब हम-तुम साथ रहकर ही पृथ्वी का उद्धार करेंगे।

जागकर भी गुरु को चेतना नहीं हुई। उन्मत्त की भाँति सुरीला का हाथ पकड़कर बोले—राधिका, प्रिये...

सुरीला गुरु का हाथ झटककर चीख़ती हुई भागी—मुझे बचाओ, शेखर!

शेखर जल की बाल्टी लेकर सीढ़ियाँ पार कर चुका था। यह दृश्य देखकर अप्रतिभ-सा रह गया। उसी समय सुरीला बिजली की भाँति टूटकर उसके पैरों के समीप गिर पड़ी। बाल्टी की कोर माथे में झुक गई और खून की धारा बह निकली।

बेसुध-सी सुरीला को गोद में लेकर शेखर आश्रम से बाहर हो गया। सारे आश्रम में कोलाहल मच गया। घटना का पता लगाने के लिए आश्रमवासी गुरु के समीप गये; लेकिन दरवाज़े बन्द थे। सबों ने समझा, गुरु समाधि में हैं। शेखर ने बिना कुछ कहे ही साथियों से बिदा माँग ली।

× × ×

पिता से चिमटकर सुरीला खूब रोई। पिता भी रोने लगे।

'अच्छा किया, आ गई सुरीला! अब मेरा अन्तिम समय निकट जान पड़ता है।'

बात करते-करते उनके मुँह से लाल-लाल रक्त बहने लगा। शेखर उपचार में लग गया। सुरीला और भी बिलख उठी—मुझे अपने से जुदा करके तुमने अपनी क्या गति कर ली पिताजी!

× × ×

नौकर ने शेखर के नाम एक पत्र लाकर दिया—

'शेखर, सुरीला ने मेरी आँखें खोल दीं। मैं भ्रम में था। जिसे अब तक स्वप्न समझा था, वास्तव में हक़ीक़त थी, और जिसे हक़ीक़त समझी थी, वही स्वप्न था। मुझे अपने मार्ग का दिग्दर्शन अब हुआ। मैं जाता हूँ और आश्रम का भार तुम दोनों पर छोड़ता हूँ। तुम सुरीला से विवाह कर लो, तुम्हारा कल्याण होगा। मानुषिक प्रेम द्वारा ही तुम्हें दिव्य प्रेम का परिचय मिलेगा। प्रवृत्तियों के दमन करने से नहीं, बल्कि उन्हें आध्यात्मिक रूप में परिवर्तित करने से ही वास्तविक शांति की प्राप्ति होगी। यही तुम्हारे गुरु का अन्तिम उपदेश है।'

## श्री 'अज्ञेय'

श्रीसच्चिदानन्द हीरानन्द वात्स्यायन 'अज्ञेय' का जन्म एक बहुत ही प्रतिष्ठित एवं संभ्रान्त ब्राह्मण कुल में १६१३ ई० में हुआ। और जब पहले-पहल १६३२ में वे अपनी रचनाएँ लेकर हिन्दी-ससार में प्रविष्ट हुए तो लोगों को उनकी मेधा और प्रतिभा पर आश्चर्य हुआ। सचमुच ही श्रीअज्ञेय का हिन्दी संसार में आगमन एक विशेष घटना है। उनकी प्रतिभा सर्वतोमुखी है—एक कवि कहानी-लेखक, उपन्यास-लेखक, निबंध-लेखक, शिल्पी, चित्रकार सभी के रूप में वे बहुत ही सफल हैं। अंग्रेजी पर भी अच्छा अधिकार है और अंग्रेजी में भी बहुत-सी कविताएँ लिखी हैं।

कहानियों के अन्दर आपके इतनी गहरी वेदना होती है जो किसी को हिलाए बिना नहीं रह सकती।

आपका एक उपन्यास 'शेखरः एक जीवनी', कहानियों का एक संग्रह 'विपथगा' और कविताओं का एक संग्रह 'भग्नदूत' प्रकाशित हुए हैं।

शत्रु

ज्ञान को एक रात सोते समय भगवान् ने स्वप्न में दर्शन दिये, और कहा—ज्ञान, मैंने तुम्हें अपना प्रतिनिधि बनाकर संसार मे भेजा है। उठो, संसार का पुनर्निर्माण करो।

ज्ञान जाग पड़ा। उसने देखा, ससार अन्धकार में पड़ा है। और मानव-जाति उस अन्धकार में पथभ्रष्ट होकर विनाश की ओर बढ़ती चली जा रही है। वह ईश्वर का प्रतिनिधि है, तो उसे मानव जाति को पथ पर लाना होगा, अन्धकार से बाहर खींचना होगा, उसका नेता बनकर उसके शत्रु से युद्ध करना होगा।

और वह जाकर चौराहे पर खड़ा हो गया और सबको सुनाकर कहने लगा—मैं मसीह हूँ, पैग़म्बर हूँ। भगवान् का प्रतिनिधि हूँ। मेरे पास तुम्हारे उद्धार के लिए एक संदेश है।

लेकिन किसी ने उसकी बात नहीं सुनी। कुछ उसकी ओर देखकर हँस पड़ते; कुछ कहते पागल है; अधिकारी कहते, यह हमारे धर्म के विरुद्ध शिक्षा देता है, नास्तिक है, इसे मारो! और बच्चे उसे पत्थर मारा करते।

आख़िर तंग आकर वह एक अँधेरी गली में छिपकर बैठ गया, और सोचने लगा। उसने निश्चय किया कि मानव जाति का सबसे बड़ा शत्रु है धर्म, उसी से लड़ना होगा।

तभी पास कहीं से उसने स्त्री के करुण क्रन्दन की आवाज़ सुनी। उसने देखा, एक स्त्री भूमि पर लेटी है, उसके पास एक बहुत छोटा-सा बच्चा पड़ा है, जो या तो बेहोश है या मर चुका है, क्योंकि उसके शरीर में किसी प्रकार की गति नहीं है।

ज्ञान ने पूछा—बहन क्यों रोती हो?

उस स्त्री ने कहा—मैंने एक विधर्मी से विवाह किया था। जब लोगों को इसका पता चला, तब उन्होंने उसे मार डाला और मुझे निकाल दिया। मेरा बच्चा भी भूख से मर रहा है।

ज्ञान का निश्चय और दृढ़ हो गया। उसने कहा—तुम मेरे साथ आओ, मैं तुम्हारी रक्षा करूँगा।—और उसे अपने साथ ले गया।

ज्ञान ने धर्म के विरुद्ध प्रचार करना शुरू किया। उसने कहा—धर्म झूठा बन्धन है। परमात्मा एक है, अबाध है और धर्म से परे है। धर्म हमें सीमा में रखता है, रोकता है, परमात्मा से अलग रखता है, अतः हमारा शत्रु है।

लेकिन किसी ने कहा—जो व्यक्ति पराई और बहिष्कृता औरत को अपने साथ रखता है, उसकी बात हम क्यों सुनें? वह समाज से पतित है, नीच है।

तब लोगों ने उसे समाजच्युत करके बाहर निकाल दिया।

  

ज्ञान ने देखा कि धर्म से लड़ने के पहले समाज से लड़ना है। जब तक समाज पर विजय नहीं मिलती, तब तक धर्म का खण्डन नहीं हो सकता।

तब वह इसी प्रकार प्रचार करने लगा—वह कहने लगा—ये धर्मध्वजी, ये पुंगी-पुरोहित, मुल्ला, ये कौन हैं? इन्हें क्या अधिकार है हमारे जीवन को बाँध रखने का? आओ, हम इन्हे दूर कर दे, एक स्वतंत्र समाज की रचना करें, ताकि हम उन्नति के पथ पर बढ़ सकें।

तब एक दिन विदेशी सरकार के दो सिपाही आकर उसे पकड़ ले गये, क्योंकि वह वर्गों में परस्पर विरोध जगा रहा था।

× × ×

ज्ञान जब जेल काटकर बाहर निकला, तब उसकी छाती में इन विदेशियों के प्रति विद्रोह धधक रहा था। यही तो हमारी क्षुद्रताओं को स्थायी बनाये रखते हैं, और उससे लाभ उठाते हैं। पहले अपने को विदेशी प्रभुत्व से मुक्त करना होगा, तब...और वह गुप्त रूप से विदेशियों के विरुद्ध लड़ाई का आयोजन करने लगा।

एक दिन उसके पास एक विदेशी आदमी आया। वह मैले-कुचैले फटे-पुराने खाकी कपड़े पहने हुए था। मुख पर झुर्रियाँ पड़ी थीं, आँखों में एक तीखा दर्द था। उसने ज्ञान से कहा—आप मुझे कुछ काम दें, ताकि मैं अपनी रोज़ी कमा सकूँ। मैं विदेशी हूँ। आपके देश में भूखा मर रहा हूँ। कोई भी काम मुझे दें, मैं करूँगा। आप परीक्षा लें। मेरे पास रोटी का टुकड़ा भी नहीं है।

ज्ञान ने खिन्न होकर कहा—मेरी दशा तुमसे कुछ अच्छी नहीं है, मैं भी भूखा हूँ।

वह विदेशी एकाएक पिघल सा गया। बोला—अच्छा मैं आप के दुःख से बहुत दुखी हूँ। मुझे अपना भाई समझें। यदि आपस में सहानुभूति हो, तो भूखे मरना मामूली बात है। परमात्मा आपकी रक्षा करे। मै आपके लिए कुछ कर सकता हूँ ?

× × ×

ज्ञान ने देखा कि देशी-विदेशी का प्रश्न तब उठता है, जब पेट भरा हो। सबमे पहला शत्रु तो यह भूख ही है, पहले भूख को जीतना होगा, तभी आगे कुछ सोचा जा मकेगा...

और उसने 'भूख के लड़ाको' का एक दल बनाना शुरू किया, जिसका उद्देश्य था अमीरों से धन छीनकर सब में समान रूप से वितरण करना, भूखों को रोटी देना इत्यादि; लेकिन जब धनिकों को इस बात का पता चला तब उन्होंने एक दिन चुपचाप अपने चरों द्वारा उसे पकड़वा मँगाया और एक पहाड़ी क़िले में कैद कर दिया। वहाँ एकान्त में वे उसे सताने के लिए नित्य एक मुट्ठी चबैना और एक लोटा पानी दे देते, बस।

धीरे-धीरे ज्ञान का हृदय ग्लानि से भरने लगा। जीवन उसे बोझ-सा जान पड़ने लगा। निरन्तर यह भाव उसके भीतर जगा करता कि मैं, ज्ञान, परमात्मा का प्रतिनिधि इतना विवश हूँ कि पेट भर रोटी प्रबन्ध मेरे लिए असम्भव है ? यदि ऐसा है, तो कितना व्यर्थ है यह जीवन, कितना छूँछा, कितना बेमानी !

एक दिन वह क़िले की दीवार पर चढ़ गया। बाहर खाई में भरा हुआ पानी देखते-देखते उसे एकदम से विचार आया, और उसने निश्चय कर लिया कि वह उसमें कूदकर प्राण खो देगा! परमात्मा के पास लौटकर प्रार्थना करेगा कि मुझे इस भार से मुक्त करो; मैं तुम्हारा प्रतिनिधि तो हूँ; लेकिन ऐसे संसार में मेरा स्थान नहीं है।

वह स्थिर-मुग्ध दृष्टि से खाई के पानी में देखने लगा। वह कूदने को ही था कि एकाएक उसने देखा, पानी में उसका प्रतिबिम्ब झलक रहा है और मानो कह रहा है—'बस, अपने आपसे लड़ चुके?

× × ×

ज्ञान सहमकर रुक गया; फिर धीरे-धीरे दीवार पर से नीचे उतर आया और क़िले में चक्कर काटने लगा।

और उसने जान लिया कि जीवन की सबसे बड़ी कठिनाई यही है कि हम निरन्तर आसानी की ओर आकृष्ट होते हैं।

---

## श्री उपेन्द्रनाथ 'अश्क'

आपका जन्म १९१० में जालन्धर में हुआ था। परिवार गरीब था और बच्चे अनेक थे इस कारण श्री 'अश्क' का बचपन गरीवी में बीता और बड़े होते ही उनको अपनी जीविका की फिक्र करनी पड़ी। प्रारम्भ में आपने उर्दू में कहानियां लिखीं, कविताएँ लिखीं और पत्रकार भी रहे। बाद में आपने अपना ध्यान हिन्दी की ओर खींचा और १९३३ ई० से हिन्दी में आपकी कहानियाँ प्रकाशित होना शुरू हुई। आप सफल कवि और नाटककार और उपन्यास-लेखक भी है। आपकी कहानियों की स्वाभाविकता और थजीव से उनका सामीप्य उनके विशेष गुण हैं।

आपकी कविताओं का एक संग्रह 'प्रात प्रदीप, नाटक 'जय-पराजय' और 'स्वर्ग की झलक', उपन्यास 'सितारों के खेल' प्रकाशित हुए हैं।

## डाची

काट[1] पी- सिकन्दर के मुसलमान जाट बाक़र को अपने माल की ओर लालसा-भरी निगाहा से ताकते देखकर चौधरी नन्दू वृक्ष की छाँह में बैठे-बैठे अपनी ऊँची घरघराती आवाज मे ललकार उठा—'रे-रे अठे के करे है !' और उसकी छः फुट लम्बी सुगठित देह, जो वृक्ष के तने के साथ आराम कर रही थी, तन गई और बटन टूटे होने के कारण मोटी खादी के कुर्त्ते से उसका विशाल वक्ष-स्थल और उसकी बलिष्ट भुजाएँ दृष्टिगोचर हो उठीं।

बाक़र तनिक समीप आ गया। गर्द से भरी हुई छोटी नुकीली दाढ़ी शरई मूछों के ऊपर गढ़ों में धँसी हुई दो आँखों में निमिष-मात्र के लिए चमक पैदा हुई और ज़रा मुसकराकर उसने कहा—डाची[2] देख रहा था चौधरी, कैसी खूबसूरत और जवान है, देखकर भूख मिटती है।

अपने माल की प्रशंसा सुनकर चौधरी का तनाव कुछ कम हुआ; खुश होकर बोला—किसी सॉड[3] ?

'वह पहली—तरफ से चौथी।'—बाक़र ने इशारा करते हुए कहा।

---

१ काट = गांव। २ डाची = सांडनी। २ कौनसी डाची ?

ओकाद[1] के एक घने पेड़ की छाया में आठ-दस ऊँट बँधे थे, उन्हीं में वह जवान साँडनी अपनी लम्बी सुडौल और सुन्दर गर्दन बढ़ाये घने पत्तो में मुँह मार रही थी। माल मंडी में, दूर जहाँ तक नज़र जाती थी, बड़े-बड़े ऊँचे ऊँटों, सुन्दर साँडनियों, काली मोटी बेडौल भैंसों, सुन्दर नागौरी सीगोवाले बैलों के सिवा कुछ न दिखाई देता था। गधे भी थे, पर न होने के बराबर। अधिकाश तो ऊँट ही थे। बहावल नगर के मरुस्थल मे होने वाली माल-मंडी में उनका आधिक्य है भी स्वाभाविक, ऊँट रेगिस्तान का जहाज़ है; इस रेतीले इलाक़े में आमद-रफ्त, खेती-बाड़ी और बारबरदारी का काम उसी से होता है। पुराने समय में जब गायें दस-दस और बैल पन्द्रह-पन्द्रह रुपये में मिल जाते थे। तब भी अच्छा ऊँट पचास से कम में हाथ न आता था। अब भी जब इस इलाके में नहर आ गई है और पानी की इतनी किल्लत नहीं रही, ऊँट का महत्व कम नहीं हुआ बल्कि बढ़ा ही है। सवारी के ऊँट दो-दो सौ से तीन-तीन सौ तक पाये जाते हैं और बाही तथा बारबरदारी के भी अस्सी-सौ से कम में हाथ नहीं आते।

तनिक और आगे बढ़कर बाक़र ने कहा—सच कहता हूँ, चौधरी, इस जैसी सुन्दर साँडनी मुझे सारी मंडी में दिखाई नहीं दी।

हर्ष से नन्दू का सीना दुगना हो गया, बोला—आ एक ही के, इह तो सगली फूटरी हैं। हूँ तो इन्हें चारा फलूँसी नीरिया करूँ[2]।

धीरे से बाक़र ने पूछा—बेचोगे इसे?

---

१ एक वृक्ष विशेष। २ यह एक ही क्या, यह तो सबही सुन्दर हैं, मैं इन्हें चारा फलूँसी ( गवारा और मोट ) देता हूँ।

नन्दू ने कहा—बेचने लई तो मंडी मा आऊँ हूँ।

'तो फिर बताओ कितने को दोगे?'—बाक़र ने पूछा।

नन्दू ने नख से शिख तक बाक़र पर एक दृष्टि डाली और हँसते हुए बोला—तन्नै चाहीजै का तेरे धनी बेई मोल लेसी[1]?'

'मुझे चाहिए'—बाकर ने दृढता से कहा।

नन्दू ने उपेक्षा से सिर हिलाया। इस मज़दूर की यह बिसात कि ऐसी सुन्दर साडनी मोल ले, बोला—तू कि लेसी?

बाक़र कि जेब में पड़े हुए डेढ़ सौ के नोट जैसे बाहर उछल पड़ने को व्यग्र हो उठे, तनिक जोश के साथ उसने कहा—तुम्हे इससे क्या, कोई ले; तुम्हें अपनी कीमत से ग़रज है, तुम मोल बताओ?

नन्दू ने उसके जीर्ण-शीर्ण कपड़ों, घुटनों से उठे हुए तहमद और जैसे नूह के वक्त से भी पुराने जूते को देखते हुए टालने की गरज़ से कहा—जा-जा तू इसी-विशी ले आई, इंगों मोल तो आठ बीसी सूँ घाट के नाहीं[2]।

एक निमिष के लिए बाकर के थके हुए, व्यथित चेहरे पर आह्लाद की रेखा सी झलक उठी। उसे डर था कि चौधरी कहीं ऐसा मूल्य न बता दे, जो उसके बिसात से बाहर हो, पर जब अपनी जबान से उसने १६०) बताये, तो उसकी खुशी का ठिकाना न रहा। १५०) तो उसके पास थे ही। यदि इतने पर भी चौधरी न माना, तो दस रुपये वह उधार कर लेगा। भाव-ताव तो उसे करना न आता था, झट से उसने

१ तुझे चाहिए, या तू अपने मालिक के लिए मोल ले रहा है? २ जा-जा, तू कोई ऐसी वैसी सांड खरीद ले, इसका मूल्य तो १६०) से कम नहीं।

डेढ़ सौ के नोट निकाले और नन्दू के आगे फेंक दिये बोला—गिन लो, इनसे अधिक मेरे पास नहीं, अब आगे तुम्हारी मर्जी।

नन्दू ने अन्यमनस्कता से नोट गिनने आरम्भ कर दिये; पर गिनती खत्म करते ही उसकी आँखे चमक उठी। उसने तो बाकर को टालने के लिए ही मूल्य १६०) बता दिया था। नही मंडी में अच्छी-से-अच्छी डाची भी डेढ़ सौ मे मिल जाती और इसके तो १४०) पाने की भी उसने स्वप्न तक में कल्पना न की थी। पर शीघ्र ही मन के भावों को मन ही में छिपा कर और जैसे बाकर पर अहसान का बोझ लादते हुए नन्दू बोला—साँड़ तो मेरी दो सौ की है; पण जा सागी मोल मियाँ तन्ने दस छाड़ियाँ[1]। और यह कहते-कहते उठकर उसने साँडनी की रस्सी बाक़र के हाथ में दे दी।

क्षण भर के लिए उस कठोर व्यक्ति का जी भर आया। यह साडनी उसके यहाँ ही पैदा हुई और पली थी, आज पाल-पोस कर उसे दूसरे के हाथ में सौंपते हुए उसके मन की कुछ ऐसी ही हालत हुई, जो लड़की को ससुराल भेजते समय पिता की होती है। जरा काँपती आवाज़ में, स्वर को तनिक नर्म करते हुए, उसने कहा—आ साड सोरी रहेड़ी है, तूं इन्हे रहेड़ में ईन गेर देई[2]। ऐसे ही, जैसे श्वसुर दामाद से कह रहा है—मेरी लड़की लाड़ो पली है, देखना इसे कष्ट न होने देना।

---

१ सांडनी तो मेरी २०० की है, पर जा सारी कीमत में से तुम्हें दस रुपये छोड़ दिये। २ यह सांडनी अच्छी तरह रक्खी गई है, तू इसे यों ही मिट्टी में न रोल देना।

आह्लाद के परों पर उड़ते हुए बाक़र ने कहा—तुम ज़रा भी चिंता न करो, जान देकर पालूँगा।

नन्दू ने नोट अंटी में सँभालते हुए जैसे सूखे हुए गले को ज़रा तर करने के लिए घड़े में से मिट्टी का प्याला भरा—मंडी में चारों ओर धूल उड़ रही थी। शहरों की माल-मडियो में भी—जहाँ बीसियों अस्थाई नलके लग जाते हैं और सारा-सारा दिन छिड़काव होता रहता है—धूल की कमी नहीं होती; फिर रेगिस्तान की मंडी पर तो धूल का ही साम्राज्य था। गन्नेवाले की गडेरियों पर, हलवाई के हलवे और जलेबियों पर और खोंचेवाले के दही पकौड़ी पर, सब जगह धूल का पूर्णाधिकार था। यहाँ वह सर्वव्यापक थी, सर्वशक्तिमान थी। घड़े का पानी टाँचियों द्वारा नहर से लाया गया था, पर यहाँ आते-आते कीचड़ हो गया था। नन्दू का ख्याल था कि निथरने पर पियेगा; पर गला कुछ सूख रहा था। एक ही घूंट में प्याले को खत्म करके नन्दू ने बाकर से भी पानी पीने के लिए कहा। बाकर आया था तो उसे ग़ज़ब की प्यास लगी हुई थी; पर अब उसे पानी पीने की फ़ुर्सत कहाँ? वह रात होने से पहले-पहल गाँव पहुँचना चाहता था। डाची की रस्सी पकड़े हुए वह धूल को जैसे चीरता हुआ चल पड़ा।

× × ×

बाक़र के दिल में बड़ी देर से एक सुन्दर और युवा डाची ख़रीदने की लालसा था। जाति से वह कमीन था। उसके पूर्वज कुम्हारों का काम करते थे; किन्तु उसके पिता ने अपना पैत्रिक काम छोड़कर मज़दूरी करना ही शुरू कर दिया था, और उसके बाद बाक़र भी इसी

से अपना और अपने छोटे-से कुटुम्ब का पेट पालता आता था। वह काम अधिक करता हो, वह बात न थी। काम से उसने सदैव जी चुराया था, और चुराता भी क्यों न, जब कि उसकी पत्नी उससे दुगुना काम करके उसके भार को बाटने और उसे आराम पहुँचाने के लिए मौजूद थी। कुटुम्ब बड़ा नहा था—एक वह, एक उसकी पत्नी और एक नन्ही सी बच्ची; फिर किस लिए वह जी हलकान करता ? पर क्रूर और बेपीर विधाता—उसने उसे विस्मृति से, सुख की उस नींद से जगाकर अपना उत्तरदायित्व महसूस करने पर बाधित कर दिया; उसे बता दिया कि जीवन में सुख ही नही, दुःख भी है, परिश्रम भी है।

पाँच वर्ष हुए उसकी वही आराम देनेवाली प्यारी पत्नी सुन्दर गुड़िया-सी लड़की को छोड़कर परलोक सिधार गई थी। मरते समय अपनी सारी करुणा को अपनी फीकी और श्रीहीन आँखों में बटोर कर उसने बाक़र से कहा था—मेरी रज़िया अब तुम्हारे हवाले है, इसे कष्ट न होने देना।—और इसी एक वाक्य ने बाक़र के समस्त जीवन के रुख़ को पलट दिया था। उसकी मृत्यु के बाद ही वह अपनी विधवा बहन को उसके गाँव से ले आया था और अपने आलस्य तथा प्रमाद को छोड़कर अपनी मृत पत्नी की अन्तिम अभिलाषा को पूरा करने में संलग्न हो गया था। यह संभव भी कैसे था कि अपनी पत्नी की—जिसे वह दिलोजान से प्यार करता था, जिसके निधन का ग़म इसके हृदय के अज्ञात पर्दों तक छा गया था जिसके बाद उम्र होने पर भी उसने दूसरा विवाह न किया था—अपनी उसी प्यारी पत्नी की

अंतिम अभिलाषा की अवहेलना करता ?

वह दिन-रात काम करता था, ताकि अपनी पत्नी की उस धरोहर को, अपनी उस नन्हीं-सी गुड़िया को, भाँति-भाँति की चीजें लाकर प्रसन्न रख सके। जब भी कभी वह मंडी को आता, तो नन्हीं-सी रज़िया उसकी टाँगों से लिपट जाती और अपनी बड़ी-बड़ी आँखें उसके गर्द से अटे हुए चेहरे पर जमा कर पूछती—अब्बा, मेरे लिए क्या लाये हो ? तो वह उसे अपनी गोद में ले लेता और कभी मिठाई और कभी खिलौनों से उसकी झोली भर देता। तब रजिया उसकी गोद से उतर जाती और अपनी सहेलियों को अपने खिलौने या मिठाई दिखाने के लिए भाग जाती। यही गुड़िया जब आठ वर्ष की हुई, तो एक दिन मचल कर अपने अब्बा से कहने लगी—अब्बा हम तो डाची लेंगे, अब्बा हमें डाची ले दो। भोली-भाली निरीह बालिका! उसे क्या मालूम कि वह एक विपन्न गरीब मज़दूर की बेटी है, जिसके लिए डाची खरीदना तो दूर रहा, डाची की कल्पना करना भी गुनाह है। रुखी हँसी हँसकर बाकर ने उसे अपनी गोद में ले लिया और बोला—रज्जो, तू तो खुद डाची है। पर रजिया न मानी। उस दिन मशीर माल अपनी साडनी पर चढकर अपनी छोटी लड़की को अपने आगे बिठाये दो-चार मजदूर लेने के लिए स्वभूमि स्थित उस काट मे आये थे। तभी रज़िया के नन्हे से मन में डाची पर सवार होने की प्रबल आकांक्षा पैदा हो उठी थी, और उसी दिन से बाक़र का रहा-सहा प्रमाद भी दूर हो गया था।

उसने रजिया को टाल तो दिया, पर मन ही मन उसने प्रतिज्ञा

कर ली थी कि वह अवश्य रज़िया के लिए एक सुन्दर सी डाची मोल लेगा। उसी इलाके में जहाँ उसकी आय की औसत साल भर से तीन आने रोज़ाना भी न होती थी, अब आठ दस आने हो गई, दूर-दूर के गाँव में अब वह मजूरी करता। कटाई के दिनों में दिन-रात काम करता, फ़सल काटता, दाने निकालता, खलियानों में अनाज भरता, नीरा डाल कर भूसे का कुप बनाता; बिजाई के दिनों में हल चलाता, पैलियाँ बनाता, बीज फेंकता। इन दिनों में उसे पाँच आने से लेकर आठ आने रोजाना तक मजूरी मिल जाती, जब कोई काम न होता तो प्रातः उठकर आठ आठ कोस की मंजिल मारकर मंडी जा पहुँचता और आठ-दस आने की मजूरी करके ही वापस लौटता। इन दिनों में वह रोज छः आने बचाता आ रहा था, इस नियम में उसने किसी प्रकार भी ढील न होने दी थी, उसे जैसे उन्माद-सा हो गया था, बहन कहती—बाक़र अब तो तुम बिलकुल ही बदल गये हो, पहले तो तुम ने कभी ऐसी जी तोड़कर मेहनत न की थी।

बाकर हँसता और कहता—तुम चाहती हो मैं आयु भर निठल्ला बैठा रहूँ।

बहन कहती—निठल्ला बैठने को तो मैं नहीं कहती पर सेहत गँवा कर धन इकट्ठा करने की सलाह भी मैं नहीं दे सकती।

ऐसे अवसर पर सदैव बाक़र के सामने उसकी मृत पत्नी का चित्र खिंच जाता, उसकी अन्तिम अभिलाषा उसके कानों में गूँज जाती। वह आँगन में खेलती हुई रजिया पर एक स्नेह-भरी दृष्टि डालता और विषाद से मुसकराकर फिर अपने काम में लग जाता, और आज—

आज डेढ़ वर्ष की कड़ी मशक्कत के बाद, वह अपनी चिरसंचित अभिलाषा को पूरा कर सका था।

उसके एक हाथ में साँडनी की रस्सी थी और नहर के किनारे-किनारे वह चला जा रहा।

शाम का वक्त था, पश्चिम की ओर डूबते सूरज की किरणें धरती को सोने का अन्तिम दान कर रही थी। वायु में ठंडक आ गई थी और कहीं दूर खेतों में टिटीहरी 'टीहूँ, 'टीहूँ' कर रही थी, बाकर के मन में अतीत की सब बातें एक-एक करके आ रही थीं। इधर-उधर कभी कोई किसान अपने ऊँट पर सवार जैसे फुदकता हुआ निकल जाता था और कभी-कभी खेतो से वापिस आनेवाले किसानों के लड़के छकड़े में रखे हुए घास-पट्ठे के गट्ठों पर बैठे बैलों को पुचकारते, किसी गीत का एक आध बन्द गाते, या छकड़े के पीछे बँधे हुए चुपचाप चले आनेवाले ऊँटो की थूथनियों से खेलते चले आते थे।

बाकर ने जैसे स्वप्न से जागते हुए पश्चिम की ओर अस्त होते हुए सूरज की ओर देखा, फिर सामने की ओर शून्य में नज़र दौड़ाई—उसका गाँव अभी बड़ी दूर था। पीछे की ओर हर्ष से देखकर और मौन रूप से चली आने वाली साँडनी को प्यार से पुचकारकर वह और भी तेजी से चलने लगा—कहीं उसके पहुँचने से पहले रज़िया सो न जाए।

× × ×

मशीर माल की काट नज़र आने लगी। यहाँ से उसका गाँव समीप ही था। यही कोई दो कोस। बाकर की चाल धीमी हो गई

और इसके साथ ही कल्पना की देवी, अपनी रंग-बिरंगी तूलिका से उसके मस्तिष्क के चित्र-पट पर तरह-तरह की तस्वीरें बनाने लगी। बाकर ने देखा—उसके घर पहुँचते ही नन्हीं रज़िया, आह्लाद से नाचकर उसकी टाँगों से लिपट गई है और फिर डाची को देखकर उसकी बड़ी-बड़ी आँखें आश्चर्य और उल्लास से भर गई हैं। फिर उसने देखा—वह रज़िया को आगे बिठाए, सरकारी खाले ( नहर ) के किनारे-किनारे डाची पर भागा जा रहा है। शाम का वक्त है, ठंडी-ठंडी हवा चल रही है और कभी कोई पहाड़ी कौवा अपने बड़े-बड़े परों को फैलाए और अपनी मोटी आवाज़ से दो-एक बार काँव-काँव करके ऊपर से उड़कर चला जाता। रज़िया की खुशी का वार-पार नहीं है। वह जैसे हवाई जहाज में उड़ी जा रही है; फिर उसके सामने आया कि वह रज़िया को लिये बहावल नगर की मंडी में खड़ा है। नन्हीं रजिया मानो भौंचक्की-सी है, हैरान और आश्चर्यान्वित-सी कई और अनाज के इन बड़े बड़े ढेरों, अगनित छकड़ों और हैरान कर देने वाली चीज़ों को देख रही है। बाकर साह्लाद उसे सब की कैफियत दे रहा है। एक दुकान पर ग्रामोफोन बजने लगता है। बाकर रज़िया को वहाँ ले जाता है। लड़की के इस डिब्बे से किस तरह गाना निकल रहा है, कौन इसमें छिपा गा रहा है—यह सब बातें रज़िया के समझ में नहीं आतीं और यह सब जनाने के लिए उसके मन में जो कुतूहल है, वह उसकी आँखों से टपका पड़ता है।

वह अपनी कल्पना में मस्त काट के पास से गुज़रा जा रहा था कि अचानक कुछ ख्याल आ जाने से वह रुका और काट में दाखिल हुआ।

मशीर माल की काट भी कोई बड़ा गाँव न था। इधर के सब गाँव ऐसे ही हैं। ज्यादा हुए तो तीस छप्पर हो गये। कड़ियों की छत का या पक्की ईंटो का मकान इस इलाक़े में अभी नहीं। खुद बाक़र की काट में पन्द्रह घर थे—घर क्या झुंगियाँ थी। मशीर माल की काट भी ऐसी बीस-पच्चीस झुंगियों की बस्ती थी, केवल मशीर माल का निवास-स्थान कच्ची ईंटों से बना था, पर छत उस पर भी छप्पर की ही थी। नानक बढ़ई की झुग्गी के सामने वह रुका। मंडी जाने से पहले वह डाची का गदरा ( काठी ) बनने के लिए दे गया था। उसे ख्याल आया कि यदि रज़िया ने साँडनी पर चढ़ने की ज़िद की तो वह उसे कैसे टाल सकेगा। इसी विचार से वह पीछे मुड़ आया था। उसने नानक को दो एक आवाज़ें दीं, अन्दर से शायद उसकी पत्नी ने उत्तर दिया—घर में नहीं है, मंडी गये हैं।

बाक़र का दिल बैठ गया। वह क्या करे, यह न सोच सका, नानक यदि मंडी गया है, तो गदरा क्या ख़ाक बना कर गया होगा; लेकिन फिर उसने सोचा—शायद बना कर रख गया हो, इससे उसे कुछ सान्त्वना मिली। उसने फिर पूछा—मैं साँडनी का पलान ( गदरा ) बनने के लिए दे गया था। वह बना या नहीं?

जवाब मिला—हमें नहीं मालूम!

बाक़र का आधा उल्लास जाता रहा। बिना गदरे के वह डाची को क्या लेकर जाए। नानक होता तो उसका गदरा चाहे न बना सही, कोई दूसरा ही इससे माँगकर ले जाता। इस खयाल के आते ही उसने सोचा चलो मशीर माल से माँग लें उनके तो इतने ऊँट रहते हैं, कोई-न

कोई पुराना पलान होगा ही। अभी उसी से काम चला लेंगे, तब तक नानक नया गदरा तैयार कर देगा। यह सोचकर वह मशीर माल के घर की ओर चल पड़ा।

अपनी मुलाज़मत के दिनों में मशीर माल महोदय ने काफी धन उपार्जन किया था। जब इधर नहर निकली तो उन्होंने अपने असर और रसूख से रियासत की ज़मीन ही मे कौड़ियों के मोल कई मुरब्बे जमीन ले ली थी। अब रिटायर होकर यहीं आ रहे थे। राहक (मुज़ारे) रक्खे हुए थे, आय खूब थी और मजे से बसर हो रही थी। अपनी चौपाल में एक तख्तपोश पर बैठे वे हुक्का पी रहे थे—सिर पर सफेद साफा, गले मे सफेद कमीज़, उस पर सफेद जाकेट और कमर में दूध जैसे रंग का तहमद। गर्द से अटे हुए बाक़र को साँडनी की रस्सी पकड़े आते देखकर उन्होंने पूछा—कहो बाकर किधर से आ रहे हो?

बाक़र ने झुककर सलाम करते हुए कहा—मंडी से आ रहा हूँ, मालिक।

'यह डाची किसकी है?'

'मेरी है मालिक, अभी मंडी से ला रहा हूँ।'

'कितने को लाये हो।'

बाक़र ने चाहा, कह दे आठ बीसी को लाया हूँ, उसके खयाल में ऐसी सुन्दर डाची, दो सौ को भी सस्ती थी, पर मन न माना; बोला—हज़ूर माँगता तो एक सौ साठ था पर सात बीसी में ले आया हूँ।

मशीर माल ने एक नज़र डाची पर डाली। वे खुद देर से एक सुन्दर-सी डाची अपनी सवारी के लिए लेना चाहते थे। उनके डाची

थी तो पर पिछले वर्ष उसे सीमक हो गया था, और, यद्यपि नील इत्यादि देने से उसका रोग तो दूर हो गया था, पर उसकी चाल में वह मस्ती वह लचक न रही थी। डाची उनकी नज़रों में बस गई—क्या सुन्दर और सुडौल अंग हैं, क्या सफेदी मायल भूरा-भूरा रङ्ग है, क्या लचलचाती लम्बी गर्दन है। बोले—चलो हमसे आठ बीसी ले लो, हमें डाची की ज़रूरत है। दस तुम्हारी मेहनत के रहे।

बाक़र ने फीकी हँसी के साथ कहा—हजूर अभी तो मेरा चाव भी पूरा नहीं हुआ।

मशीर माल उठकर डाची की गर्दन पर हाथ फेरने लगे—वाह क्या असील जानवर है ! बोले—चलो पाँच और ले लेना।

और उन्होंने आवाज़ दी नूरे, अरे ओ नूरे !

नौकर नौहरे मे बैठा भैंसों के लिए पट्ठे कतर रहा था। गड़ासा हाथ में लिये ही भागा आया। मशीर माल ने कहा—यह डाची ले जाकर बाँध दो ! एक सौ पैंसठ रुपये में, कहो कैसी है ?'

नूरे ने हतबुद्धि से खड़े बाक़र के हाथ से रस्सी ले ली और नख से शिख तक एक नज़र डाची पर डाल कर बोला—खूब जानवर है। और यह कहकर नौहरे की ओर चल पड़ा।

तब मशीर माल ने अंटी से साठ रुपये के नोट निकालकर बाकर के हाथ में देते हुए मुसकराकर कहा—अभी एक राहक देकर गया है, शायद तुम्हारी ही क़िस्मत के थे। अभी यह रखो बाक़ी भी एक दो महीनों तक पहुँचा देंगे। हो सकता है तुम्हारी क़िस्मत से पहले ही आ जाएँ। और बिना कोई जवाब सुने वे नौहरे की ओर चल पड़े।

नूरा फिर चारा कतरने लगा था। दूर से आवाज़ देकर उन्होंने कहा—'भैंस का चारा रहने दो, पहले डाची के लिए गवारे का नीरा कर डालो, भूखी मालूम होती है।'

और पास जाकर साँडनी की गर्दन सहलाने लगे।

× × ×

कृष्ण पक्ष का चाँद अभी उदय नहीं हुआ था। विजन में चारों ओर कोहासा-सा छा रहा था। सिर पर दो एक तारे निकल आये थे और दूर बबूल और ओकाद के वृक्ष बड़े-बड़े काले सियाह धब्बे बन रहे थे। अपनी काट से ज़रा दूर फोग की एक झाड़ी के नीचे बाक़र बैठा था, पशुओं के गले में बँधी हुई घंटियों की आवाज़ जैसे अनवरत क्रन्दन बनकर उसके कानों में आ रही थी। बाक़र के हाथ में साठ रुपये के नोट बेपरवाही से लटक रहे थे और अपनी झोपड़ी से आनेवाली प्रकाश की क्षीण रेखा को निर्निमेष देखता हुआ वह इस बात की प्रतीक्षा कर रहा था कि वह रेखा बुझ जाये, रज़िया सो जाए तो वह चुपचाप अपने घर में दाखिल हो।